

# भगवद्भक्ति रत्नावली

और

## काशी महात्म्य सहित विविध रत्न-संग्रह

रचयिता एवं संग्रहकर्ता

स्वामी उमेश्वरानन्द तीर्थ

तीर्थ प्रकाशन

# भगवद्भक्ति रत्नावली

और

# काशी महात्म्य सहित विविध रत्न-संग्रह

रचयिता एवं संग्रहकर्ता

**स्वामी उमेश्वरानन्द तीर्थ**

**तीर्थ प्रकाशन**

**प्रकाशक—श्रीरामकृष्ण ( ठाकुरजी )**

# विषयानुक्रमणिका

विषय | पृष्ठ सं०

भूमिका एवं मङ्गलाचरण

[ प्रथम खण्ड ]

भगवत् भक्ति महिमा, भगवत् कथा श्रवण की महिमा, भगवन्नाम की महिमा, भगवत् स्तुति की महिमा, भगवान् के पद कमल की महिमा भगवान् श्रीरामचन्द्रजी की भक्ति की महिमा। १–७३

[ द्वितीयखण्ड ]

सुप्रभातम्, शिवरात्रि-व्रत कथा और महात्म्य, प्रदोष-व्रत कथा और महात्म्य, रुद्राक्ष धारण का महत्व तथा धारण का फल, विविध मुखों के रुद्राक्ष का महत्त्व, रुद्राक्ष धारण कीं विधि, विल्व पत्र तथा शिव-लिङ्ग की महिमा, भस्म धारण की महिमा, भस्म धारण करने की विधि ८१–१०७

श्री काशी महात्म्य तथा श्री काशीजी की उत्पत्ति, काशी मुक्ति निर्णय तथा काशी मुक्ति की श्रेष्ठता, श्री काशीजी की अन्तरगृही यात्रा, श्री काशीजी की पञ्चक्रोशी यात्रा। १०८–१२६

[ तृतीय खण्ड ]

विविध रत्न संग्रह, १८ पुराणों का मङ्गला चरण. शंकरकृत श्री राम ॐ द्राष्टक स्तोत्र, ब्रह्माकृत श्रीं सीता नवक स्तोत्र, पक्षीकृत श्री राम नवक स्तोत्र, समस्त पाप नाशक स्तोत्र, अहल्याकृत श्रीराम स्तोत्र ( पापनाशार्थं पुत्र प्राप्त्यर्थं ), पुनर्जन्म नाशक स्तोत्र, श्री प्रयागाष्टक स्तोत्र, श्री तुलसी स्तोत्र ( तुलसी कवच ), श्री कालभैरवाष्टक स्तोत्रम् दीक्षा ग्रहण महात्म्य सद्गुरु महात्म्य, श्रीकृष्ण का अवतार रहस्य। १३१–१५२

—:o:—

# स्वामीजी का संक्षिप्त परिचय

स्वामी जी का जन्म सं० १९६४ में ( नेपाल पशुपतिनाथ ) के पूर्वाञ्चल में हुआ। बचपन में ही उनकी माँ ( पवित्रा देवी ) का निधन हो गया और पिता पुण्यदेव जी का समय सतसंग और भजन में वीतने लगा। पिता के साथ-साथ स्वामीजी भी सतसंग में लाभ उठाने लगे। भक्ति ज्ञान वैराग्य के उपार्जन में समय विताने लगे। संसार दुःख का समुद्र है ऐसा जानकर शुभ कर्म रूप साधन में शीघ्रता से लग गये, स्वदेश छोड़कर काशी नगरी के दर्शन के लिए चल पड़े। बलिया पहुँचने पर श्री पशुपतिनाथ वावा से भेंट हुई सत्संग हुआ और खोरिपाकड़ मन्दिर में रहने का आदेश हुआ। कठौता वावा ( ब्रजवासी ) जी महाराज ने साधना के साथ स्वाध्याय करने का आदेश दिया। स्वाध्याय समाप्ति के पश्चात् पशुपति वावा के आदेशानुसार गायत्री की उपासना की और उपासनापूर्ण करके गायत्री महायज्ञ के द्वारा गायत्री देवी की आराधना की और अनुष्ठानपूर्ण किया। पिता के देहावसान होने पर उनकी दैहिक क्रिया को पूर्ण किया और 'काशी मुमुक्षु भवन' में सं० २०३४ में स्वामी ऋद्धेश्वरानन्द तीर्थ जी से संन्यास ग्रहण किया और स्वामी उमेश्वरानन्द तीर्थ के नाम से प्रसिद्ध हुए। इनका पूर्णाश्रम का नाम (उमानाथ जी ब्रह्मचारी) था। अब स्वामीजी एक परिव्राजक के भेष से यत्र-तत्र पुण्य स्थलों में भ्रमण करते हैं। गंगा जी के तट पर विशेष रुचि रखते हैं। बलिया में खोरी पाकड़ मन्दिर में भी रहते हैं। चतुर्मासा में बनारस में रहते हैं। स्वाध्याय, भजन, एकान्तवास और शान्ति में ही रुचि रखते हैं।

—दुर्गा० एम० ए०



श्री सरस्वत्यै नमः ।

श्री गणेशाय नमः ।

# प्राक्कथन

धर्म की जय हो। अधर्म का नाश हो।
प्राणियों में सद्भावना हो । विश्व का कल्याण हो ।
गोहत्या बन्द हो। गोमाता की जय हो।
हर हर महादेव । ॐ शान्ति ! शान्ति !! शान्ति !!!

यह ग्रन्थ छोटा होने पर भी 'भगवत् भक्तिरत्नावली और काशी महात्म्य सहित विविधरत्न संग्रह' नाम से अलंकृत होकर आपके हाथ में है। परब्रह्म, परमात्मा की कृपा से भक्त जनों को आनन्दप्रद, मङ्गप्रद, श्रद्धा भक्ति और ज्ञान को प्रकाश करने वाला हो, इस विचार से इसको रचा गया है। इसमें श्रीमद्भागवत् महापुराण में व्यासादि मुनीन्द्रों तथा महात्माओं के मुखारविन्द से निकलकर भक्ति रस से युक्त भक्तिके महात्म्य को प्रकट करनेवाले विविध प्रसङ्गों को उद्धृत करके सानुवाद लिया गया है। वेद तथा पुराणों में या अन्यान्य ग्रन्थों में भगवान् की भक्ति को ही भगवत् प्राप्ति का सुगम साधन वताया है। इसको राजपथ की उपमा दी गयी है। जैसे राजपथ ( डामररोड ) में आँख बन्द करके चलने पर गिरने या फिसलने का भय नहीं रहता, उसी प्रकार भक्ति का मार्ग है। इसको अपनाने से सदा मङ्गल होता है। गिरने का भय नहीं होता। इसके विपरीत ज्ञान का मार्ग उत्तम होने पर भी दुर्गम तथा तलवार के धार में चलने के समान कठिन है। ( कहा है क्षुरस्य धारा निसिता दुरत्यया ) भक्ति में मार्ग में सभी गुण है। ज्ञान तथा वैराग्य की जननी भक्ति ही है। भक्ति को चिन्तामणि तथा कामधेनु की उपमा दिया हैं। संसार समुद्र को पार करने के लिए यह सुदृढ नौका है। अतः भक्त जनों को सर्व प्रथम भक्तिः

प्राप्त करना चाहिये। इसलिए इस छोटे ग्रन्थ में गोपद में सिन्धु को समावेश करने के समान प्रयाश किया गया है।

अब आइये हम भगवत् भक्ति रूपी मणि की माला का मनन करें। प्रसङ्गानुसार गान करे, सत्संग करें। श्रद्धाभक्ति के साथ उच्छलते हुए भक्तिरस का रसास्वादन करें। गद्‌गद् कण्ट से अपने प्रभु को पुकारें, जीवन को कृतकृत्य कर दें। भगवान् के चरणों में श्रद्धा सुमन की माला सर्मपित करें। ओम्।

प्रथम प्रकाशन में 'श्री गंगामहात्म्य सहित स्तुति रत्नावली', की माला प्रभु के चरणों में समर्पित की थी। श्रद्धाभक्ति सहित भक्तजन यथा सम्भव लाभान्वित हो रहे होंगे। पुनः परमात्मा की प्रेरणा से इस ग्रन्थ का भी संकल्पपूर्ण होने जा रहा है। छप जाने पर भक्तों को लाभ होगा यह मेरी आकांक्षा है। प्रभु अवश्य पूर्ण करेंगे।

सर्वे भवन्तु सुखिनः सर्वे सन्तु निरामयः।
सर्वेभद्राणि पश्यन्तु मा कश्चित् दुःख भाग्भवेत्॥

—:o:—



श्री गणेशाय नमः । श्री सरस्वत्यै नमः

॥ श्री परमात्मने नमः ॥

## मङ्गलाचरणम्—श्री गणेश वन्दना

स्मरामि तं सुशान्तिदं गजाननं विनायकं,
सुशोभनं प्रियंकरममङ्गलं विनाशकम् ।
सुदंवतं सु शान्तिदं स, चन्द्रभाल शोभितं,
गिरीन्द्रकन्यकाङ्गजं नमाम्यहं गणाधिपम् ।

## शिवाशिवयोस्तवनम्

हिमाञ्चलाञ्चले स्थितौ, सुशोभितावतीव तौ ।
महावने सुशोभने, सुचारु वासकारिणौ ॥
सदाशुभौ शिवाशिवौ, सुमङ्गलस्य दायकौ ।
दयानिधान तौ हि द्वौ, सुज्ञान दान तत्परौ ॥
विमुक्तिदान तत्परौ, नमाम्यहं सदाशिवौ ।
हिमाञ्चलाद्रि सन्निधौ, वटस्तले विराजितौ ॥
सुमङ्गलस्य दायकौ, नमामि तौ सदाशिवौ ।
भजामि तौ सदाशिवौ ॥

## श्रीकृष्णस्तवनम्

निकुञ्जस्य मध्ये कदम्बस्यछाया, सरिता सु तीरे परितः सुशोभा ।
लसन्तं च राधा समालग्न मूर्ति, सदा माधुरी धुरिणं कृष्णमीडे ॥
रागान्धगोपीजन चुम्बिताभ्यां, योगीन्द्र भोगीन्द्र निसेविताभ्यम् ।
आताम्रं पंकेरूहकोमलाभ्यां, ताभ्यांपदाभ्यामयमञ्जलिर्मे ॥
'ब्रह्मादि जयसंरूढः दर्प कन्दर्प दर्पहा ।
जयति श्रीपतिगोपी रासमण्डलमण्डनः ।'
( इति मङ्गलम् )

।। ॐ श्री परमात्मने नमः ।।

# अथ भगवत्भक्तिमहिमा

(मंगलम्) गोपीश्वरं गोपगणै सुसेवितं, गोपालवेषं गगनोपमंविभुम् ।
गोचारयन्तं विपिनेविहारिणं, तं वालकृष्णं प्रणमामिनित्यदा ।।

श्री नारद जी ने भगवान् की भक्ति कैसे प्राप्त की थी। वही प्रसंग 'श्रीमद्‌भागवत से यहां उद्धृत किया है—नारद जी पूर्व जन्म में दासी के पुत्र थे। सत्संग में उन्होंने भगवान् की भक्ति को पाया था। ( पहले वे वेदवादी ब्राह्मण के दासी के पुत्र थे ) महात्माओं के साथ सत्संग तथा भगवान् की कथा के श्रवण के प्रभाव से उन्हें भक्ति सुलभ हुई उन्होंने व्यास जी से कहा—

इत्थं शरद्प्रावृषिकावृतू हरेः, विश्रृण्वतोमेऽनुसवं यशोऽमलम् ।
संकीर्त्यमानं मुनिभिर्महात्मभि, 'भक्तिः' प्रवृत्ताऽऽत्मरजस्तमोपहा ।।

भा १–५–२८

अर्थात्—सत्संग में इस प्रकार जिनके निर्मल यश का संकीर्तन वे महात्मा लोग करते थे, उसका नित्य प्रति श्रवण करते-करते वर्षा और शरद् ऋतुयें बीत गयीं इतने ही दिनों के सत्संग से रजोगुण और तमोगुण को नाश करने वाली 'भक्ति' मेरे हृदय में उत्पन्न हो गयी। माता के देहावसान होने पर मैं भगवान् की भक्ति में तल्लीन हुआ।

उनका ध्यान से मैंने दर्शन पाया। उन्होंने मुझे दूसरे जन्म में फिर दर्शन देने को कहा। इस जन्म में नहीं। तब मैं उनके भजन में समय विताने लगा। आयु पूर्ण होने पर मेरा पञ्चभौतिक शरीर पात हुआ जैसे विद्युत चमके और तिरोहित हो जाय। मेरी स्मृति नष्ट नहीं हुई। मैंने प्रलय की सारी क्रिया देखी और जाना। बहुत काल में पुनः ब्रह्मा के मानस पुत्रों में दिव्य शरीर पाया उस देह से भगवान् का साक्षात् दर्शन किया। उनकी आज्ञा से उनकी दी हुई देवदत्त नाम की वीणा को बजाते हुए हरिगुण गाते, विचरण करता हूँ ॥ ( श्री कपिल मुनि ने देवहुति से कहा भक्ति का मार्ग सर्वश्रेष्ठ तथा सुगम है। )

भक्त्या पुमान् जातविरागऐन्द्रियात्, दृष्टश्रुतान्मद्रचनानुचिन्तया।
चित्तस्य यत्तो ग्रहणे योगयुक्तो, यतिष्यते ऋजुभिर्योग मार्गैः ॥
असेवयायं प्रकृतेर्गुणानां, ज्ञानेन वैराग्यविजृम्भितेन।
योगेन मय्यर्पितया च भक्त्या मां प्रत्यगात्मानमिहावरुन्धे ॥
विदित्वार्थं कपिलो मातुरित्थं, जातस्नेहो यत्र तन्वभिजातः।
तत्त्वाम्नायं यत्प्रवदन्ति सांख्यं, प्रोवाच वै भक्ति वितानयोगः ॥

अर्थात्—उन्होंने कहा वह इस प्रकार प्रकृति के गुणों से उत्पन्न शब्दादि विषयों का त्याग करने से, वैराग्य युक्त ज्ञान से, योग से और मेरे प्रति दृढ़ भक्ति से मनुष्य मुझ सर्वान्तर्यामी को इस देह में ही प्राप्त कर लेता है ॥३।२५।२७॥ फिर मेरी सृष्टि आदि लीलाओं का चिन्तन करने से प्राप्त हुई भक्ति के द्वारा लौकिक तथा पार-

लौकिक सुखों से वैराग्य होने से मनुष्य सावधानता पूर्वक योग के भक्ति प्रधान सरल उपायों से, समाहित होकर मनोनिग्रह के लिये यत्न करे ।। ३।२५।२६ ।। "मैत्रेय जी ने कहा—जिसके शरीर से उन्होंने स्वयं जन्म लिया था। उस अपनी माता का ऐसा अभिप्राय जानकर कपिल जी के हृदय में स्नेह उमड़ा और वे प्रकृति आदि तत्त्वों का निरुपण करने वाले शास्त्र ( सांख्य ) तथा 'भक्ति' के विस्तारक साधनों का वर्णन करने लगे ।। ३।२५।३१ ।।

इदं पवित्रं परमेशचेष्टितं, यशस्यमायुष्यमघौघमर्षणम् ।
योनित्यदाऽकर्ण्यनरोनुकीर्तयेद्, धुनोत्यघं कौरव भक्तिभावतः ।।
भक्ति हरौ भगवति प्रवहन्नजस्रमानन्दवाष्पकलथामुहुरर्द्यमानः ।
विक्लिद्यमान हृदयःपुलकाचिताङ्गो,नात्मानमस्मरदसावितिमुक्तलिङ्ग

अर्थात्—हे कुरुनन्दन ! महादेवजी का पावन चरित्र, यश और आयु को बढ़ाने वाला तथा पापों को नष्ट करने वाला है। जो पुरुष भक्ति भाव से इसका नित्य प्रति श्रवण और कीर्तन करता हैं उसकी संसार की वासना नष्ट हो जाती है ।। फिर मैत्रेय जी ने ध्रुव के लिये कहा— इसी प्रकार भगवान् श्री हरि के निरन्तर भक्तिभाव का प्रवाह चलते रहने से उनके नेत्रों में बारंबार आनन्दाश्रुओं की बाढ़ सी आ जाती थी, इससे उनका हृदय द्रवीभूत हो गया और शरीर में रोमाञ्च हो आया, फिर देहाभिमान गलित हो जाने से उन्हें मैं ध्रुव हूँ इसकी सुधी भी न रही ।। ४।१२।१८ ।। मैत्रेयजी ने विदुरजी से कहा—

त्वंप्रत्यगात्मनि तदाभगवत्यनन्त, आनन्दमात्र उपपन्नसमस्तशक्तौ ।
भक्तिविधायपरमाशनकैरविद्या, ग्रन्थि विभेत्स्यतिममाहमितिप्ररूढम् ।
ध्यानायनं प्रहसितं बहुलाधरोष्ठं, भाषारुणायिततनुद्विजकुन्दपंक्ति ।
ध्यायेत्स्वदेहकुहरेऽवसितस्यविष्णोः, भक्त्याऽऽर्द्रयार्पितमनानपृथग्दिक्षेत्

अर्थात्—हे विदुर ! ऐसा करने से सर्व शक्तिसम्पन्न परमानन्द स्वरूप सर्वान्तिर्यामी भगवान् अनन्त में तुम्हारी सुदृढ़ भक्ति होगी और उसके प्रभाव से तुम मेरेपन के रूप में दृढ़ हुई अविद्या की गाँठ काट डालोगे ।। और ध्यान करने से अत्यन्त प्रेमार्दभाव से अपने हृदय में विराजमान श्रीहरि के मन्द मुसकान का ध्यान करे, जो वस्तुतः ध्यान के ही योग्य है । तथा जिसमें ऊपर और नीचे दोनों होठों की अत्यधिक अरुण कान्ति के कारण कुन्दकली के समान सुन्दर छोटे छोटे दाँतों पर लालिमा भी प्रतीत होने लगी है । इस प्रकार उनके ध्यान में तन्मय होकर फिर उनके सिवा अन्य किसी को या कोई पदार्थ को देखने की इच्छा न करे । दूसरी ओर भूलकर भी मन को न लगावें ।।३।२८।३३।। भक्ति के प्रसङ्ग में प्रहलाद जी ने इसी प्रकार कहा है—

एवं हि हिलोकाःक्रतुभिः कृताअमी, क्षयिष्णवः सातिशयाननिर्मला ।
तस्माददृष्टश्रुत दूषणंपरं, भक्त्यैकयेशंभजतात्मलब्धये ।।७।७।४०।।
मन्येधनाभिजनरूपतपःश्रुतौज, स्तेजप्रभावबलपौरुष बुद्धियोगः ।
नाराधनायहि भवन्ति परस्यपुंसो, भक्त्या तुतोष भगवान् गजयूथपाय ।।

अर्थात्—हे दैत्यबालकों ! जैसे कोई इस लोक की सम्पत्ति

प्रत्यक्ष ही नाशवान् है वैसे ही यज्ञों से प्राप्त होने वाले स्वर्गादि लोक भी नाशवान् और अपेक्षिक एक दूसरे से छोटे बड़े उच नीच है। इसलिये वे भी निर्दोष नहीं है, केवल भगवान् का न तो किसी ने उनमें दोष देखा है न सुना है ? अतः परमात्मा की प्राप्ति के लिये अनन्य 'भक्ति' से उन्हीं परमेश्वर का भजन करना चाहिए। हे प्रभो मैं— मानता हूँ कि धन, कुलीनता, रूप, तप, विद्या, ओज, तेज, प्रभाव, बल, पौरुष, बुद्धि और योग से सभी गुण परम पुरुष भगवान् को सन्तुष्ट करने में समर्थ नहीं है। परन्तु 'भक्ति' से भगवान् गाजेन्द्र पर भी प्रसन्न हो गये थे ॥ ७।९।९ ॥ "इसी प्रकार कपिल मुनि जी ने कहा कि भगवान् के अङ्ग प्रत्यङ्ग के विधिपूर्वक नख से शिख तक ध्यान करने से ध्यान के अभ्यास से साधक का श्री हरि में प्रेम हो ज़ाता है। उसका हृदय द्रवित हो जाता है, शरीर में आनन्द के अधिकता से रोमाञ्च होने लगता है। उत्कण्ठा जनित प्रेमाश्रुओं की धारायें वहकर वह बारबार अपने शरीरको नहलाता है। फिर मछली पकड़ने के कांटे के समान श्रीहरि को अपनी ओर आकर्षित करने के साधन रूप अपने को भी शनैः शनैः ध्येय वस्तु से हटा लेता है। इत्यादि। एवं ( हरौ भगवति प्रतिलब्ध भावो)। इसी तरह प्रहलाद जी ने दैत्य पुत्रो को भगवान् की भक्ति करने के लिये कहा जव तक भगवान के दिव्य गुण, दिव्य लीला, आदि के स्मरण करने से हर्ष के मारे रोमाञ्च, आनन्दाश्रु, तथा कण्ठ का अवरोध होना आदि के द्वारा कभी गाना कभी रोना कभी नाचना आदि भाव में डुब जाय—

तदा पुमान् मुक्त समस्त बन्धन, तद्भावभावानु कृताशयाकृतिः ।
निर्दग्धवीजानुशयोमहीयसा, भक्तिप्रयोगेण समेत्यऽधोक्षजम् ।।
नयस्यसाक्षात् भवपद्जादिभी रूपंधियावस्तुतयोपवर्णितम् ।
मौनेन भक्त्योपसमेन पूजितः, प्रसीदतामेष स सात्वतांपतिः ।।

अर्थात्—जब भक्त भगवान् में ही तन्मय हो जाता है और संकोच छोड़कर स्वाँस-स्वाँस में हरे जगत्पते ! नारायण !! कहकर पुकारता हैं तब भक्तियोग के प्रभाव से सारे बन्धन कट जाते हैं और भगवत् भक्ति की ही भावना करते-करते उसका हृदय भी तदाकार ( भगवन्मय ) हो जाता है । उस समय उसके जन्ममृत्यु के वीजों का पुञ्ज ही जल जाता है और वह पुरुष भगवत्प्राप्ति कर लेता है। ( इस अशुभ संसार के दलदल में अशुभमय बन जाने वाले जीव के लिये भगवान् की यह प्राप्ति संसार चक्र को मिटा देने वाली है ) ।७।७।३६। युधिष्ठिर कहते है कि तुम और हम बड़े भाग्यशाली है तुम्हारे प्रियहितैषी ममेरे भाई पूज्य आज्ञाकारी गुरु और स्वयं आतमा श्रीकृष्ण है । शंकर व्रह्मादि भी अपनी बुद्धि लगाकर ( वह यह है ) इस रूप में उनका वर्णन नहीं कर सके, फिर हम तो कर ही कैसे सकते है । हम तो मौन और भक्ति रस और संयम द्वारा ही उनकी पूजा करते है, वे भगवान् हम भक्तों के प्रति परम प्रसन्न हों ।। भक्त शिरोमणि श्री प्रहलाद जी ने वामन भगवान से कहा—

चित्रा तवेहितमहोऽमितयोगमाया, लीलाविसृष्टभुव्नतस्य विशारदस्य ।
सर्वात्मनःसमदृशो विसमःस्वभावो,भक्तिप्रियोयदसिकल्पतरु स्वभावः।।

"भगवन् ? आपका स्वभाव कभी-कभी विषमतापूर्ण मालूम पड़ने लगता है, क्योंकि आपका और कल्पवृक्ष का स्वभाव एक सा है, कल्पवृक्ष अपने आश्रितों को मनचाही वस्तु देता है, वैसे ही आप अपने प्रेमी भक्तों से प्रेम करते हैं। इसीलिये आपके समदर्शी होने पर भी जो आपकी भक्ति करेगा वह तो आपके विशेष कृपा प्रसाद का पात्र होगा ही ।। इत्यादि। देवताओं ने भी इसी प्रकार भगवत् भक्ति की महिमा बतायी है।

यच्छ्रद्धयाश्रुतवत्या च 'भक्त्या' संसृज्यमाने हृदयेऽवधाय।
ज्ञानेन वैराग्यबलेन धीरा व्रजेम तत्तेऽङ्घ्रिसरोजपीठम् ।।
तैर्दर्शनीयावयवैरुदारविलासहासेक्षित वामसूक्तैः ।
हृतात्मनोहृतप्राणाश्चभक्तिरनिच्छतो मे गतिमण्वीं प्रयुङ्क्ते ।।

और कहा है जिन्होंने श्रद्धा और श्रवण कीर्तन आदि भक्ति से निर्मल हुए अपने अन्तःकारण में धारण करके कितने ही लोग वैराग्य सहित ज्ञान से सम्पन्न होकर परम बोधवान् हो जाते हैं और उन आपके चरण कमलों की पादुका का आश्रय लेते है ।।३।५।४१ ।। पुनः कपिलदेवहूती संवाद में भी भक्ति का यही प्रसंग वर्णित है। हे माता! दर्शनीय अङ्ग-प्रत्यङ्ग उदारहास विलास मनोहर चितवन और सुमधुर वाणी से युक्त मेरे उन रूपों की माधुरी में मन और इन्द्रियों के फंस जाने से वे मुक्ति की इच्छा तो नही करते, किन्तु मेरी 'भक्ति' उन्हें परम पद की प्राप्ति करा देती है ।। राजा रहुगण ने कहा—

नहचद्भुतंत्वच्चरणाब्जरेणुभि, र्हतांहसोभक्तिरधोक्षजेऽमला।
मौहूर्तिकाद्यस्य समागमाच्चमे, दुस्तर्कमूलोऽपहतोऽविवेक ।५।१४।२२।

यस्यास्ति भक्तिर्भगवत्यकिञ्चना, सर्वैर्गुणैस्तत्र समासतेसुराः ।
हरावभक्तस्य कुतोमहद्गुणा, मनोरथेनासतिधावतोवहिः ।५।१८।१२।

भरतजी ! आपके चरण कमलों के धूलि सेवन करने से जिनके सारे पाप ताप नष्ट हो गये हैं, उन महानुभावों को भगवान् की विशुद्ध 'भक्ति' प्राप्त होना कोई विचित्र बात नहीं है। मेरा तो आपके एक मुहूर्त के सङ्ग से ही सारा कुतर्क मूलक अज्ञान नष्ट हो गया ।। ५।१४।२२ ।। श्री शुकदेवजी ने कहा—जिस पुरुष का भगवान् में निष्काम 'भक्ति' है, उसके हृदय में समस्त देवता, धर्म, ज्ञानादि सम्पूर्ण सद्गुणों के सहित सदा निवास करते हैं। जो भगवत् भक्त नहीं हैं, उसमें तो महापुरुष के लक्षण आ ही नहीं सकते। वह तरह तरह के संकल्प करके निरन्तर बाहर के विषयों में ही दौड़ता रहता है। श्री शुकदेव ने पुनः कहा—

इदंहियोगेश्वर योगनैपुणं, हिरण्यगर्भो भगवान् जगादयत् ।
यदन्तकालेत्वयिनिर्गुणेमनो, भक्त्यादधीतोज्झितदुष्कलेवरः ५।१९।१३

योगेश्वर हिरण्य गर्भ श्री ब्रह्माजी ने योग साधन की सबसे बड़ी कुशलता यही बतलाई है कि मनुष्य अन्तकाल में देहाभिमान को छोड़ कर भक्ति पूर्वक आपके प्राकृत गुण रहित स्वरूप में मन लगावे ।। राजा परीक्षितजी ने श्री शुकदेवजी से कहा—आप और भगवान् की लीलाओं का वर्णन कीजिये। यह सुन कर शुकदेवजी बोले—

यच्छृन्वतोऽपैत्यरतिर्वितृष्णा, सत्वं च शुद्धयत्यचिरेणपुंसः।
भक्तिर्हरौतत्पुरुषेचसख्यं तदेवहारं वदमन्यसे चेत्। १०।७।२।
पुरेह भूमन्बहवोऽपियोगिन, स्त्वदर्पितेहानिजकर्मलब्धया।
विबुध्य भक्त्यैव कथोपनितया, प्रपेदिरेऽञ्जोऽच्युततेगतिंपराम्॥

अर्थात्—भगवान् की लीलायें हमारे हृदय को बहुत प्रिय लगती है। उनके श्रवण मात्र से भगवत् सम्बन्धी कथा में रुचि और विविध विषयों की तृष्णा नष्ट हो जाती है। मनुष्य का अन्तःकरण जल्दी से जल्दी शुद्ध हो जाता है। भगवान् के चरणों में 'भक्ति' और उनके भक्तजनों से प्रेम भी प्राप्त हो जाता है। मुझे उनके श्रवण का अधिकारी समझे तो भगवान् की उन्हीं लीलाओं का वर्णन कीजिये॥ १०।७।२। ब्रह्माजी भी कहते हैं—हे अच्युत्!! अनन्त!! इस लोक में पहले भी बहुत लोग योगी हो गये हैं जब उन्हें योगादि के द्वारा आपकी प्राप्ति नहीं हुई, तब उन्होंने अपने लौकिक तथा वैदिक सब कर्म आपके चरणों में समर्पण कर दिया। उन समर्पित कर्मों से तथा आपकी लीला कथा से उन्हें आपकी 'भक्ति' प्राप्त हुई। उस भक्ति से ही आपके स्वरूप का ज्ञान प्राप्त करके उन्होंने बड़ी सुगमता से आपके परमपद की प्राप्ति कर ली। इसलिये—

श्रेयस्त्रुतिं भक्तिमुदस्य ते विभो, क्लिश्यन्ति येकेवल बोधलब्धये।
तेषामसौ क्लेशलएवशिष्यते, नान्यद् यथा स्थूलतुषावघातिनम्॥
भक्तिः परेषानुभवोविरक्ति, रन्यत्रचैषत्रिकएककाल।
प्रपद्यमानस्य यथाश्नतः स्युस्तुष्टि पुष्टिः क्षुदपायोऽनुघासम्
।११।२।४२।

हे प्रभो ! आपकी भक्ति सब प्रकार के कल्याण का मूल स्रोत ( उद्‌गम ) है, जो लोग उसे छोड़ कर केवल ज्ञान की प्राप्ति के लिये श्रम उठाते हैं और दुःख भोगते हैं, उनको क्लेश ही क्लेश हाथ लगता है और कुछ नहीं, जैसे भूसी कूटने वालों को श्रम ही मिलता। चावल नहीं मिलता है ।। आदि ।। नवयोगेश्वर जनक सम्वाद में कहा है—जैसे भोजन करने वालों को प्रत्येक ग्रास में तुष्टि, पुष्टि और क्षुधा की निवृत्ति ये तीनों एक साथही पूर्ण हो जाते हैं। वैसे ही जो मनुष्य भगवान् का शरण लेकर उनका भजन करने लगता है, उसे भजन के प्रत्येक क्षण में भगवान् के प्रति प्रेम, अपने प्रेमास्पद प्रभु के स्वरूप का अनुभव और उनके अतिरिक्त अन्य वस्तुओं में वैराग्य, इन तीनों की एक साथ ही प्राप्ति हो जाती है।

इत्यच्युताङ्घ्रिं भजतोनुवृत्या, भक्तिर्विरक्तिर्भगवत्प्रबोधः ।
भवन्ति वै भागवतस्य राजन्, ततःपरांशान्तिमुपैति साक्षात् ।
यहर्च्‌ब्जनाभचरणैषणयोरुभक्त्या, चेतोमलानिविधमेत् गुणकर्मजानि
तस्मिन् विशुद्ध उपलभ्यतआत्मतत्त्वं, साक्षात् यथामलदृशोःसवितृ
प्रकाशः ।। ११।३।४० ।।

अर्थात्—इस प्रकार जो प्रतिक्षण एक एक वृत्ति के द्वारा भगवान् के चरण कमलों का ही भजन करता है, उसे भगवान् के प्रति प्रेममयी भक्ति, संसार से विरक्ति और अपने प्रियतम भगवान् के स्वरूप की स्फूर्ति ये सब अवश्य ही प्राप्त होते हैं। वह भागवत् हो जाता है, तब परमशान्ति का अनुभव करने लगता है। जब भगवान्

कमलनाभ के चरण कमलों को प्राप्त करने की इच्छा से तीव्र 'भक्ति' की जाती है तब वह भक्ति ही अग्नि की भाँति ( गुण और कर्मों की भाँति ) गुण और कर्मों से उत्पन्न हुए चित्त के सारे मलों को जला डालती है। जब चित्त शुद्ध हो जाता है, तब आत्म तत्त्व साक्षात्कार हो जाता है। जैसे नेत्र के निर्विकार हो जाने से सूर्य के प्रकाश की प्रत्यक्ष अनुभूति होने लगती है ।। ११।३।४० ।। अब भक्ति की प्रगाढ़ अवस्था का वर्णन करते हैं—

वाक् गद्गदा द्रवतेयस्यचित्तं, रुदत्यभीक्ष्णं हसति क्वचिच्च ।
विलज्ज उद्गायतिनृत्यते च, मद्भक्ति युक्तोभुवनं पुनाति ।।
यथाग्निना हेममलं जहाति, ध्मातं पुनः स्व भजते च रूपम् ।
आत्मा च कर्मानुशयं विधूय, मद्भक्तियोगेनभजत्यथोमाम् ।।

अर्थात्—जिसकी वाणी प्रेम से गद् गद् हो रही है चित्त पिघल कर एक ओर वह रहा है, एक क्षण के लिये भी रोने का तांता नहीं छूटता परन्तु कभी कभी हँसने भी लगता है, कभी लज्जा छोड़ कर ऊँचे स्वर से गाने लगता है, कभी नाचने लगता है, भगवान् कहते हैं, मेरा वह भक्त केवल अपने को नहीं सारे संसार को पवित्र करता है। जैसे आग में तपाने पर सोना मैल छोड़ देता है, निरख जाता है और असली रूप में स्थित हो जाता है, वैसे ही मेरे भक्ति योग से कर्म वासनाओं से मुक्त भक्त मुझको ही प्राप्त हो जाता है, क्योंकि मैं ही उस भक्त का वास्तविक स्वरूप हूं ।। ११।१४।२५ ।। साधक के लिये ज्ञान विज्ञान सम्पन्न होने पर भी कहा है—

तथापि सङ्गः परिवर्जनीयो, गुणेषु माया रचितेषु तावत् ।
मद् भक्तियोगेन दृढ़ेन यावद्, रजोनिरस्येत मनःकषायः ११।२८।२७
ज्ञानं विशुद्धं विपुलं यथैत, द्वैराग्य विज्ञानयुतं पुराणम् ।
आख्याहि विश्वेश्वर विश्वमूर्तेत्वद्भक्तियोगंचमहद्विमृग्यम् ११।१९।८

अर्थात्—त्रिगुण मयी माया से उपराम हो जाने पर भी तब तक इन माया निर्मित गुणों और उनके कार्य का सङ्ग सर्वथा त्याग देना चाहिये, जब तक मेरे सुदृढ़ भक्ति योग के द्वारा मन का रजोगुज रूप मल एकदम निकल न जाय ।। ११।२८।२७ ।। उद्धव जी कहते हैं हे विश्व मूर्ति भगवान् आपही विश्व के स्वामी हैं, आपका यह वैराग्य और विज्ञान युक्त सनातन एवं विशुद्ध ज्ञान जिस प्रकार सुदृढ़ हो जाय उसी प्रकार मुझे स्पष्ट करके समझाइये। उस अपने भक्ति योग का भी वर्णन कीजिये, जिससे ब्रह्मा आदि महापुरुष भी ढूँढ़ते रहते हैं ।। ११।१९।८ ।।

इत्थंहरेर्भगवतो रूचिरावतार, वीर्याणि बालचरितानि च शंतमानि।
अन्यत्रचेहचश्रूतानिगृणन् मनुष्यो, भक्ति परांपरमहंस गतौलभेत।
यस्तूत्तम श्लोकगुणानुवादः, संगीयतेऽभिक्षणममङ्गलघ्नः ।
तमेवनित्यं श्रृणुयादभीक्ष्णं, कृष्णेऽमलां भक्तिमभीप्समानः १२।३।१५

अर्थात्—जो मनुष्य इस प्रकार भक्तभयहारी भगवान् निखिल सौन्दर्य माधुर्य सिन्धु श्रीकृष्णचन्द्र के अवतार सम्बन्धी रुचिर पराक्रम तथा इस श्रीमद्भागवत् पुराण में तथा दूसरे पुराणों में वर्णित परमानन्दमयी बाल लीला किशोर लीला आदि का गान करता है, वह

परमहंस मुनीन्द्रों के अन्तिम प्राप्तव्य श्रीकृष्ण के चरणों में 'पराभक्ति' प्राप्त करता है। इसलिये भगवान् श्रीकृष्ण का गुणानुवाद समस्त अमङ्गलों को नष्ट करने वाला है। बड़े-बड़े महात्मा उसी का गान करते हैं। जो भगवान् श्रीकृष्ण के चरणों में अनन्य प्रेममयी 'भक्ति' की इच्छा रखते हों। उन्हें नित्य निरन्तर भगवान् के दिव्य गुणानुवाद का ही श्रवण करते रहना चाहिये ॥ १२।३।१५ ॥ अन्त में भागवत् की महिमा का गुण गान करते हैं—

श्रीमद्भागवतं पुराणतिलकं यद्वैष्णवानां धनं
यस्मिन् पारमहंस्य मेवममलं ज्ञानं परं गीयते।
यत्र ज्ञान विराग भक्ति सहितं नैष्कर्म्यमाविष्कृतं
तच्छृण्वन्प्रपठन् विचारणपरोभक्त्याविमुच्येन्नरः ॥ ६।८२ ॥

अर्थात्—यह श्री मद्भागवत् पुराणों का शिरोमणि है, विष्णु भक्तों का धन है। इसमें परमहंसों के प्राप्य विशुद्ध ज्ञान का ही वर्णन किया गया है। ज्ञान वैराग्य और भक्ति के सहित निवृत्ति मार्ग को प्रकाशित किया है। जो पुरुष भक्तिपूर्वक इसको श्रवण, पाठ और मनन करता है वह मुक्त हो जाता है॥ भक्ति की महिमा तथा नाम कीर्तन की महिमा का वर्णन करते हुए भक्ति पथ के प्रसिद्ध सन्त चैतन्यमहाप्रभु ने अपनी भाषा में नवधा भक्ति का तथा नाम का महत्व वर्णन करते हुए कहा—

"भजनेरमध्ये श्रेष्ठ नवविधाभक्ति। कृष्णप्रेम कृष्णादिते धरे महाशक्ति तारमध्ये श्रेष्ठनाम संकीर्तन। निरापराध नाम हैतेहय

प्रेमधन। एकनाम कृष्णकरेसर्वपापक्षय। नवविधा भक्ति पूर्णनाम हैतेहय। नाम संकीर्तन है ते सर्वानिर्थनाश। सर्वशुभोदय कृष्णप्रेमेर उल्लास। कृष्णमन्त्र हैतेहवे संसारमोचन। कृष्णनाम महामन्त्रेर एइतस्वभाव। जइजपे तार कृष्णे उपजयेभाव। कृष्णजपे निशदिन मिटेभव दाव।"

अर्थात्—भजन में सर्वश्रेष्ठ स्थान नवधा भक्ति का है। श्रीकृष्ण प्रेम ( भक्ति ) महाशक्ति को धारण करने वाले श्री कृष्ण ही प्रदान करते हैं। स्मरण करने वालों को तारने वाला नाम कीर्तन श्रेष्ठ है। दसनामापराधरहित भक्ति ही नवधा भक्ति का धनी है। एक श्रीकृष्ण नाम ही सभी पापों का नाश करने वाला है। जिसकी नाम कीर्तन में निष्ठा है, उसमें नवधा भक्त परिपूर्ण है। नाम संकीर्तन से सभी अनर्थों का नाश हो जाता है। श्री कृष्ण में उल्लास ( श्रद्धा ) से सभी कल्याण का उदय होता है। श्री कृष्ण मन्त्र संसार से मुक्त करने वाला है। महा मन्त्र श्री कृष्ण नाम का यही स्वभाव है। जो श्री कृष्ण नाम का कीर्तन करता है उसमें भक्ति का उद्रेक होता है। भवबन्धन से मुक्त हो जाता है।

# श्री मद्भागवत् कथा श्रवण की महिमा

श्री नारदजी ने सनकादि मुनीश्वरों से पूछा, भगवान् श्री कृष्ण की कथा श्रवण का क्या महत्त्व है? तब मुनीश्वरों ने कहा भागवत् पुराण शब्द ब्रह्म मय है। भक्ति, ज्ञान और वैराग्य की प्राप्ति के प्राप्ति के लिये प्रकाशित किया गया है। इस श्री मद्भागवत् की 'कथा' सुनने मात्र से शोक और दुःखादि का नाश कर देता है। तदनन्तर नारदजी ने कहा—

"यद्दर्शनं च विनिहन्त्यशुभानिसद्यः,
श्रेयस्तनोति भवदुःखदवार्दितानाम्।
निःशेषशेष मुखगीत कथैक पानाः,
प्रेमप्रकाश कृतये शरणंगतोऽस्मि। २।७५।
भाग्योदयेन बहुजन्मसमर्जितेन,
सत्संगमं च लभते पुरुषोयदा वै।
अज्ञानहेतुकृतमोहमदान्धकार,
नाशं विधाय हि तदोदयते विवेकः"। २।७६।

सनकादि मुनीश्वरो! आप लोगों का दर्शन जीवों के सम्पूर्ण पापों को तत्काल नष्ट कर देता है, और जो लोग संसार के दुःख दावानल से तपे हुए हैं उन पर शीघ्र ही शान्ति की वर्षा करता है। आप लोग निरन्तर शेषजी के हजारों मुखों से भगवत् 'कथामृत'

का पान करते रहते हैं। मैं प्रेम लक्षण भक्ति का प्रकाश करने के लिए आपकी शरण लेता हूँ। युग युगान्तर जन्म जन्मान्तर के पुण्य पुञ्ज के एकत्र उदय होने से ही मनुष्य को सत्संग मिलता है तभी उसे अज्ञान जनित मोह और मद रूप अन्धकार का नाश कर देता है, ज्ञान और विवेक का उदय हो जाता है। सनकादि मुनीश्वरों ने नारद जी से कहा जो लोग कथा श्रवण से दूर रहते हैं उनका जीना व्यर्थ है क्योंकि—

आजन्म मात्रमपि येन शठेन किञ्चिच्चिरां विधाय शुक शास्त्र कथा न पीता।
चाण्डाल वच्चखरवद् वततेन नीतं, मिथ्या स्वजन्मजननी जनि दुःख भाजा॥
जीवच्छवोनिगदितः स तु पाप कर्मा, येन श्रुतं शुककथा वचनं न किंचित्।
धिक्तं नरं पशुसमं भुविभार रूप, मेवं वदन्ति दिविदेव समाज मुख्याः॥

अर्थात्—जिस दुष्ट ने अपनी सारी आयु में चित्त लगा कर श्रीमद्भागवत् कथामृत् का थोड़ा भी रसास्वादन नहीं किया, उसने तो अपना सारा जीवन चाण्डाल और गधे के समान व्यर्थ गँवाया है, उसने अपनी माता को प्रसव पीड़ा पहुँचाने के लिये जन्म लिया है। और जिसने भागवत् 'कथा' के थोड़े से भी वचन नहीं सुने वह पापात्मा तो जीता हुआ भी मुर्दे के समान है। पृथ्वी के भार स्वरूप उस पशु तुल्य मनुष्य को धिक्कार है। ऐसा स्वर्ग लोक में देवताओं

के प्रधान इन्द्र आदि कहा करते हैं ।। श्री सूतजी ने भी कहा है कि भगवान् की कथा अति दुर्लभ और अलौकिक है ।

अलौकिकोऽयं महिमा मुनीश्वराः, सप्ताहजन्योऽद्य विलोकितो मया ।
मूढाः शठाये ये पशुपक्षिणोऽत्र, सर्वेऽपि निष्पापतमा भवन्ति ।।
अतोनृलोके ननु नास्ति किञ्चित्, चित्तस्य शोधाय कलौ पवित्रम् ।
अघौघविध्वंसकरं तथैव 'कथा' समानं भुवि नास्ति चान्यत् ।।

भा० मा० ४।६।८।

अर्थात्—हे मुनीश्वरों आज सप्ताह भागवत् 'कथा' श्रवण की मैंने यह बड़ी अलौकिक महिमा देखी । यहाँ तो जो बड़े मूर्ख, दुष्ट और पशु पक्षी हैं, वे सभी निष्पाप हो गये हैं । इसलिये इसमें सन्देह नहीं कि इस कलिकाल में चित्त की शुद्धि के लिये, तथा पाप-पुञ्ज का नाश करने वाला भागवत् 'कथा' के समान मर्त्य लोक में कोई दूसरा पवित्र साधन नहीं है ।

के के विशुध्यन्ति वदन्तु मह्य', सप्ताहयज्ञेन कथामयेन ।
कृपालुभिर्लोकहितं विचार्य, प्रकाशितः कोऽपि नवीनमार्गः ।।

भा० मा० ४।१० ।

कुमाराऊचुः —

ये मानवाः पापकृतस्तु सर्वदा, सदा दुराचाररता विमार्गगाः ।
क्रोधाग्निदग्धाः कुटिलाश्च कामिनः सप्ताहयज्ञेन कलौ पुनन्ति ते ।।

अर्थात्—हे मुनीश्वरों ! आप लोग बड़े कृपालु हैं । कृपा करके यह तो बतलाइये कि इस 'कथा' रूपी सप्ताह यज्ञ द्वारा संसार में कौन-कौन लोग पवित्र होते हैं । लोक कल्याणार्थ विचार करके कोई नवीन

रास्ता निकाला है ? इसके उत्तर में मुनीश्वरों ने बताया—जो लोग सदा तरह तरह के पाप किया करते हैं, निरन्तर दुराचार में ही रत रहते हैं और उलटे मार्ग में चलते हैं तथा जो क्रोधाग्नि से जलते रहने वाले कुटिल और कामी हैं वे भी इस कलियुग में भागवत् सप्ताह 'कथा' रूपी यज्ञ से पवित्र हो जाते हैं। और भी अनेक प्रकार के पापियों का उद्धार हुआ है—धुन्धुकारी जैसा पापी अपने पापों से प्रेत हो गया था। वह भी साक्षात् वैकुण्ठ में चला गया ( आदि )।। गोकर्ण मुनि ने आत्मदेव ब्राह्मण को उपदेश देते हुए कहा कि तुम संसार का प्रपञ्च छोड़ कर भगवत् भजन करो। क्योंकि—

धर्मं भजस्व सततं त्यजलोकधर्मान्,
सेवस्व साधुपुरुषाञ्जहि काम तृष्णाम्।
अन्यस्य दोष गुणचिन्तन माशु मुक्त्वा,
सेवा 'कथा' रसमहोनितररांपिवत्वम्।।

ब्रूमोऽत्रते किं फलवृन्दमुज्ज्वलं, सप्ताह यज्ञेन कथासुसंचितम्।
कर्णेन गोकर्णकथाक्षरो यैः पीताश्चते गर्भगता न भूयः।।
वाताम्बुपर्णाशनदेहशोषणैः, तपोभिरुग्रैश्चिरकालसञ्चितैः।
योगैश्च संयान्ति न तां गतिं वै, सप्ताह गाथाश्रवणेन यान्तियाम्।।
भा० मा० ५।८७।८८।

अर्थात्—भगवत् भजन ही सबसे बड़ा धर्म है निरन्तर उसी का आश्रय लेना चाहिये। अन्य सब प्रकार के लोक धर्मों का अन्त में परित्याग करना चाहिये। सदा साधु सन्तों की सेवा करनी चाहिये, काम भोगों की इच्छा का त्याग कर दे, दूसरे के गुण दोषों का विचार

न करे, भगवान् की सेवा और कथा के रस का ही निरन्तर पान करता रहे।। और भी श्री हरिदासों ने कहा है। इस सप्ताह यज्ञ द्वारा 'कथा' श्रवण करने से जैसा उज्ज्वल फल सञ्चित होता है उसके विषय में हम क्या कहें, जिन्होंने अपने कर्ण पुटों से गोकर्णजी की कही हुई भागवत् 'कथा' के एक अक्षर का भी पान कर लिया था वे फिर माता के उदर में नहीं आये। जो लोग जिस गति को जल व वायु पीकर और पत्ते खाकर शरीर सुखाने से, बहुत दिन घोर तप करने से और योग का अभ्यास करने से भी नहीं पा सकते उसे सप्ताह 'कथा' श्रवण से सहज ही पा लेते हैं।। स्वयं भक्ति ने भी कहा हे सनकादि मुनिश्वरों !

**"भवद्भिरद्यैव कृतास्मि पुष्टा, कलि प्रणष्टापि 'कथा' रसेन।**
**क्वाहं तु तिष्टाम्यधुना ब्रुवन्तु, ब्रह्मा इदं तां गिरमूचिरे ते ।।३।७०।।**
**सकलभुवनमध्ये निर्धनास्तेऽपि धन्या,**
**निवसति हृदि येषां श्री हरेर्भक्तिरेका।**
**हरिरपि निजलोकं सर्वथातो विहाय,**
**प्रविशति हृदि तेषां भक्ति सूत्रोपनद्धः ।।**
**भा० मा० ३।७३।**

मैं इस कलिकाल में नष्टप्राय हो गई थी अब आप लोगों ने 'कथा-मृत' से सींच कर मुझे पुष्ट किया है। आप यह तो बताइये कि मैं कहाँ रहूँ ? यह सुन कर सनकादि ने उससे कहा तुम भक्त जनों को भगवान् का स्वरूप प्रदान करने वाली हो और अनन्य प्रेम का सम्पादन करने वाली भी और संसार रोग को निर्मूल करने वाली हो, अतः तुम धैर्य धारण करके नित्य निरन्तर भगवत् भक्तों के हृदय में

वास करो। 'तब भक्ति ने' भक्तों के हृदय में प्रवेश किया। इसलिए कहा गया है कि सम्पूर्ण लोकों के बीच में निर्धन होने पर भी वे लोग धन्य हैं जिनके हृदय में श्री हरि की एक मात्र भक्ति निवास करती है। उस—भक्ति के प्रभाव से श्री हरि भी निज 'बैकुण्ठ लोक' का सर्वथा त्याग करके भक्ति रूपी सूत्र में बँध कर भक्तों के हृदय में प्रवेश करते हैं॥ (जिस स्थान में गो कर्ण मुनि श्री मद्भागवत् की कथा सुना रहे थे वहाँ पर परमवितराग श्री शुकदेव जी स्वयं पधारे थे।)

"तत्राययौ षोडषवार्षिकस्तदा, व्यासात्मजो ज्ञानमहाब्धिचन्द्रमाः।
कथावसाने निज लाभपूर्णः, प्रेम्णा पठन् भागवतं शनैः शनैः॥
॥ ६।७८॥

निगमकल्पतरोर्गलितं फलं, शुकमुखादमृतद्रवसंयुतम्।
पिवन भागवतं रसमालयं, मुहुरहोरसिका भुविभावुकाः॥
भा० मा० ६।८०

वे वहाँ घूमते-घूमते योगेश्वर शुकदेव जी भी चले आये, व्यास पुत्र शुकदेव मुनि की आयु प्रायः सोलह वर्ष की जान पड़ती थी वे आत्म लाभ से ही तृप्त रहते थे, उन्हें किसी लौकिक या अलौकिक पदार्थ की आवश्यकता नहीं थी, ज्ञान रूप महासागर के तो वे साक्षात् पूर्ण चन्द्र ही थे वे ठीक 'कथा' समाप्ति के समय पहुँचे थे, उस समय भी वे धीरे-धीरे प्रेम पूर्वक श्री मद्भागवत् का ही पाठ कर रहे थे॥ ६।७८॥ वे कह रहे थे कि हे भक्ति रसके मर्मज्ञ एवं भक्ति भाव से छलकते हुए हृदय वाले भक्त जनों! यह श्री मद्भागवत् वेदरूप

कल्प वृक्ष का पका हुआ फल है, शुकदेव रूप तोते के मुख से सम्बन्ध होने से परमानन्दमयी सुधा का यह मूर्तिमान मधुर रस ही है। (इसमें छिल्का गुठली आदि त्याज्य अंश जरा भी नहीं है) जब तक शरीर में चेतना रहे, तथा जब तक संसार का प्रलय न हो जाय, तब तक इस रस का बार बार पान करते रहो ॥ ६।८० ॥ श्री गोकर्ण मुनि से प्रसन्न होकर भगवान् विष्णु ने प्रत्यक्ष दर्शन देते हुए गोकर्ण तथा अन्य श्रोतागणों से कहा—

"मत्तो वरं भाव वृताद् वृणुध्वं, प्रीतः 'कथा' कीर्तनतोऽस्मि साम्प्रतम्।
श्रुत्वेति तद्वाक्यमति प्रसन्नाः, प्रेमार्दचित्ता हरिमूचिरे ते ॥
॥ ६।८८ ॥

नगाहगाथासु च सर्व भक्तैः, रेभिस्त्वया भाव्यमिति प्रयत्नात्।
मनोरथोऽयं परिपूरणीयस्तथेतिचोक्त्वान्तरधीयताच्युतः ॥
॥ भा० मा० ६।८६ ॥

इस लौकिक 'कथा' और कीर्तन को देख कर भगवान् प्रसन्न हो गये और कहने लगे—मैं तुम्हारी इस 'कथा' और कीर्तन से बहुत प्रसन्न हूँ, तुम्हारे भक्ति भाव ने मुझे वश में कर लिया है, अतः तुम लोग वर माँगो। भगवान् के ये बचन सुनकर सव लोग प्रसन्न हो गये और प्रेमार्द्र चित्त से भगवान् से कहने लगे हमारी यह अभिलाषा है कि भविष्य में भी जहाँ कहीं श्री मद्भागवत की 'कथा' हो वहाँ आप पार्षदों के सहित अवश्य दर्शन दें, हमारी यही अभिलाषा है, इसे पूरी होनी चाहिये। यह सुन कर अच्युत भगवान् तथास्तु कह

कर वहीं अन्तर्धान हो गये ॥ ६।८९ ॥ तब नारद जी ने भगवान् तथा उनके पार्षदों के चरणों को लक्ष्य करके प्रणाम किया, फिर शुकदेव आदि तपस्वियों को भी नमस्कार किया। 'कथामृत का' पान करने से सब लोगों को बड़ा आनन्द मिला, उनका सारा मोह नष्ट हो गया फिर वे सब लोग अपने अपने स्थान को चले गये। ( उस समय श्री शुकदेव जी ने भक्ति को उनके पुत्रों सहित श्री मद्भागवत शास्त्र में स्थापित कर दिया )। अतः भागवत् सुनने से भगवान् श्रीकृष्ण उनके हृदय में आ विराजते हैं। दुःख दरिद्रता रूपी ज्वर से जले हुए लोगों का, माया पिशाची द्वारा मर्दितों का, तथा संसार सिन्धु में गिराये गये लोगों का, कल्याण करने के लिये श्री मद्भागवत् की 'कथा' गर्जती है ॥ श्री सूतजी ने शौनक आदि ऋषियों से कहा हे मुनीश्वरों !

कृष्णप्रियं सकलकल्मषनाशनं च,<br>
मुक्त्येक हेतुमिह भक्तिविलासकारि।<br>
सन्तः कथानकमिदं पिवतादरेण,<br>
लोके हि तीर्थ परिशीलनसेवया किम् ॥<br>
स्व पुरुषमपि वीक्ष पासहस्तं,<br>
वदति यमः किल तस्य कर्णमूले।<br>
परिहर भगवत्कथासु मत्तान्,<br>
प्रभुरहमन्यनृणां न वैष्णवानाम् ॥<br>
॥ ६८।६९ ॥

अर्थात्—आप लोग आदरपूर्वक इस 'कथा' अमृत का पान कीजिये, यह कथा श्री कृष्ण को अत्यन्त प्रिय सम्पूर्ण पापों का नाश करने वाली, मुक्ति का एक मात्र कारण और भक्ति को बढ़ाने वाली है, लोक में अन्य वहुत कल्याणकारी साधनों का विचार करने से क्या लाभ है ॥ ६।९८ ॥ यमराज जी स्वय अपने दूतों से कान में धीरे से कहते हैं, 'देखो' जो भगवान् की कथा वार्ता में मस्त हो रहे हों, उनसे दूर रहना, मैं तो औरों को ही दण्ड दे सकता हूँ, भगवत् भक्तों को नहीं ॥ ६।९९ ॥ (संसार के कुपथ में जाने वालों को उद्बुद्ध करते हुए सूतजी ने कहा )—

असारे संसारे विषयविषसङ्गाकुलधियः,

क्षणार्धं क्षेमार्थं पिवत शुकगाथातुल सुधाम् ।

किमर्थं व्यर्थं भो व्रजत कुपथे कुत्सित कथे,

परीक्षित् साक्षी यच्छ्रवणगतमुक्त्युक्ति कथने ॥

इति च परम गुह्यं सर्वसिद्धान्तसिद्धं,

सपदि निगदितं ते शास्त्रपुञ्जं विलोक्य ।

जगति शुक कथातो निर्मलं नास्ति किञ्चित्,

पिव परसुखहेतोर्द्वादशस्कन्धसारम् ॥

अर्थात्—इस असार संसार में विषय रूप विष के कारण व्याकुल लोगों ? आधे क्षण के लिये ही इस भागवत् 'कथा' रूप अनुपम सुधा का पान करो इससे तुम्हें पूरी शान्ति मिलेगी। तुम अन्य कुत्सित् कथाओं से युक्त कुमार्ग में व्यर्थ ही क्यों भटकते हो। इस कथा के

कान में पड़ते ही मुक्ति हो जाती है, इस विषय में राजा परीक्षित प्रमाण हैं। श्री शुकदेवजी ने प्रेम रस के प्रवाह में स्थित हो कर इस 'कथा' को कहा था। जिसके कण्ठ में इसका सम्बन्ध हो जाता है, वह बैकुण्ठ का मालिक बन जाता है। यह परम गुप्त रहस्य मैंने सुनाया है, सब शास्त्रों के सिद्धान्त का निचोड़ है, संसार में भागवत् 'कथा' से अधिक पवित्र और कोई वस्तु नहीं है। अतः आप लोग, हे मुनियों ! परमानन्द की प्राप्ति के लिये इस द्वादश स्कन्ध रूप सार सर्वस्व का पान करें॥ भा० मा० १००।१०२॥ (भगवान् की कथा श्रवण के प्रसङ्ग में नारदजी ने वेद व्यास जी से कहा है) कि हे मुने ! मैं पूर्व जन्म में एक वेद वादी ब्राह्मण के दासी पुत्र था भगवान् की 'कथा' श्रवण और सत्संग के प्रभाव से मेरा सुधार हो गया। प्रतिदिन मैं महात्माओं की सेवा किया करता था उनका जूठा खाया करता था कथा श्रवण करता था इस कारण मेरा जन्म जन्मान्तर का पाप नष्ट हो गया, और मेरी भी उनके धर्मों में (भागवत् के धर्मों में) रुचि हो गयी॥

तत्रान्वहं कृष्ण 'कथाः' प्रगायता, मनुग्रेहणाश्रृणवं मनोहराः।
ताः श्रद्धया मेऽनुपदं विश्रृण्वतः, प्रियश्रवस्याङ्ग ममाभवद्रुचिः॥
॥ भा० १।५।२६।

को नाम तृप्येद् रसवित्कथायां, महत्तमैकान्तपरायणस्य।
नान्तं गुणानामगुणस्य जग्मु, योगेश्वरा ये भवपाद्ममुख्याः॥
॥ १।१८।१४॥

अर्थात्—इस प्रकार उनकी सेवा करते २ मेरा हृदय शुद्ध हो गया, वे लोग जिस प्रकार भजन-पूजा करते थे उसी में मेरी रुचि अत्यधिक हुई। मैं उन्हीं के पास रहकर प्रतिदिन उनकी कृपा से भगवान् की मधुर मनोहर लीला कथायें सुना करता था वे महात्मा लोग, प्रेम से भगवान् की लीला गाया करते थे, मैं श्रद्धा के साथ उसका गान करता था, एक-एक पद श्रवण करता था। इससे जिनकी कीर्ति जिनकी लीला बड़ी प्रेममयी है, उन भगवान् में मेरी श्रद्धा अधिक हुई। अतः भगवान् के प्रेमी भक्तों के क्षण मात्र के संग से स्वर्ग अथवा मोक्ष की तुलना नहीं की जा सकती फिर संसार के तुच्छ भोगों की तो बात ही क्या है। ऐसा कौन रस मर्मज्ञ होगा जो महापुरुषों के एक मात्र जीवन सर्वस्व भगवान् श्री कृष्ण की लीला कथाओं से तृप्त हो जाय। समस्त प्राकृत गुणों से अतीत भगवान् के अचिन्त्य कल्याणकारी गुण गणों से तो ब्रह्मा, शंकर आदि योगेश्वर भी पार नहीं पा सकते॥ ( श्री शुकदेव जी कहते हैं—जितने भी उपासक हैं, उनका हित इसी में है कि वे भगवान् के प्रेमी भक्तों का सङ्ग करके भगवान् में अविचल भक्ति ( प्रेम ) प्राप्त कर लें क्योंकि राजा परीक्षित् के प्रति उन्होंने कहा है ) कि—

पिवन्ति ये भगवत आत्मनः सतां,
'कथामृतं' श्रवणपुटकेषु सम्भृताम्।
पुनन्ति ते विषयदूषिताशयं,
व्रजन्ति तच्चरणसरोरुहान्तिकम्॥

ज्ञानं यदा प्रतिनिवृत्तगुणोर्मिचक्र,
मात्मप्रसाद उत यत्र गुणेष्वसङ्गः।
कैवल्यसम्मतपथस्त्वथ भक्तियोगः,
कोनिर्वृतो हरि कथासु रतिं न कुर्यात् ॥

हे राजन ! सन्त पुरुष आत्म स्वरूप भगवान् की 'कथा' का मधुर अमृत बांटते ही रहते हैं। जो अपने कानों के दोनों में भर भरकर उसका पान करते हैं, उनके हृदय से विषयों का विषैलापन जाता रहता है, वे शुद्ध हो जाते हैं। और भगवान् श्री कृष्ण के चरणों की सन्निधि प्राप्त कर लेते हैं ॥ २।२।३७ ॥ और ऐसे महापुरुषों के सत्संग में जो भगवान् की लीला 'कथायें' होती हैं, उनसे संसार सागर की त्रिगुणमयी तरङ्ग मालाओं की थपेड़ें शान्त हो जाते हैं। हृदय शुद्ध होकर आनन्द आने लगता है, इन्द्रियों के विषयों में आसक्ति नहीं रहती, कैवल्य मोक्ष का सर्व सम्मत मार्ग 'भक्ति' योग प्राप्त हो जाता है। भगवान् की ऐसी रसमयी कथाओं में जिसे चस्का लग गया है, भला कौन ऐसा है जो इसमें प्रेम न करे ॥ २।३।१२ ॥

विदुर जी ने कहा—

ताञ्छोच्यशोच्यानविदोऽनुशोचे, हरेः कथायां विमुखानघेन।
क्षिणोतिदेवोऽनिमिषस्तु येषां, मायुर्वृथा वादगतिस्मतीनाम् ॥
॥ ३।५।१४ ॥

तदस्य कौषारव शर्मदातुर्हरेः कथामेव कथासु सारम् ।
तदधृत्य पुष्पेभ्य इवार्तवन्धो, शिवाय नः कीतर्य तीर्थकीर्तेः ।।
।। ३।५।१५ ।।

कि मुझे तो उन शोचनीय के भी शोचनीय अज्ञानी पुरुषों के लिए निरन्तर खेद होता है, जो अपने पिछले पापों के कारण श्री हरि के 'कथाओं' से विमुख रहते हैं । हाय ! काल भगवान् उनके अमूल्य जीवन को काट रहे है। वे प्राणी, देह और मन को व्यर्थ वाद विवाद, व्यर्थ चेष्टा और चिन्ता में लगाये रहते हैं। हे मैत्रेय ! आप दीनों पर कृपा करने वाले हैं, अतः भौंरा जैसे फूलों से रस निकाल लेता है, उसी प्रकार इन लौकिक कथाओं में से इनकी सारभूता परम कल्याणकारी पवित्र कीर्ति श्री हरि की कथायें छाँट कर हमारे कल्याण के लिए सुनाइये ।। ( देवताओं ने परब्रह्म परमात्मा की स्तुति करते हुए कथामृत पान की महिमा गायी है )—

पानेन ते देव कथासुधायाः, प्रबृद्धभक्तया विशदाशया ये ।
वैराग्यसारं प्रतिलभ्यबोधं, यथाञ्जसान्वीयुरकुण्ठधिष्ण्यम् ।।
।। ३।५।४५ ।।

तथापरे चात्मसमाधियोग, वलेन जित्वा प्रकृति वलिष्ठाम् ।
त्वामेव धीराः पुरुषं विशन्ति, तेषांश्रम स्यान्न तु सेवयाते ते ।।
।। ३।५।४६ ।।

अर्थात्—हे प्रभो ! हे देव ! आपके 'कथामृत' पान करने से बड़ी

हुई भक्ति के कारण जिनका अन्तःकरण निर्मल हो गया है, वे लोग वैराग्य ही जिसका सार है, ऐसा आत्मज्ञान प्राप्त करके, अनायास ही आपके बैकुण्ठ धाम को चले जाते हैं। और कोई धीर पुरुष चित्त निरोध रूप समाधि के बल से आपकी बलवती माया को जीत कर आप ही में लीन होते हैं, उन्हें श्रम अधिक होता है, किन्तु आपकी 'कथा' श्रवण तथा सेवा में कुछ भी श्रम नहीं होता ।। मैत्रेय जी कहते हैं मैंने श्री हरि का जैसा वर्णन सुना है वैसा ही कहता हूँ।

एकान्त लाभं वचसो नु पुंसां, सुश्लोकमौलेर्गुणवादमाहुः ।
श्रुतेश्च विद्वद्भि रुपाकृतायां, कथासुधायामुपसम्प्रयोगम् ।।
।। ३।६।३७ ।।

इति ब्रुवाणं विदुरं विनीतं, सहस्रशीर्ष्णश्चरणोपधानम् ।
प्रहृष्ट रोमाभगवत्कथायां, प्रणीयमानो मुनिरभ्यचष्ट ।।
।। ३।१३।५ ।।

अर्थात्—महा पुरुषों का मत है कि पुण्यश्लोक शिरोमणि श्री हरि के गुणों का गान करना ही मनुष्यों की वाणी का तथा विद्वानों के मुख से भगवत् 'कथामृत' का पान करना ही, उनके कानों का सबसे बड़ा लाभ है। ३।६।३७ श्री शुकदेव जी ने कहा हे राजन्! विदुर जी ने सहस्त्र शिर्षा भगवान् श्री हरि के चरणों का ही आश्रय ले रखा था, उन्होंने जब अत्यन्त विनय पूर्वक इस प्रकार कहा और 'कथा' के लिए प्रेरणा की, तब मुनिवर मैत्रेय जी ने 'पुलकित' होकर उसने कहा ३।१३।५ मैं आपकी कौन सी सेवा रूपी कर्म

करूँ जिससे परलोक में हमारा हित हो सके, ऐसा कहकर कथा कहने लगे ।

य एवमेतां हरिमेघसो हरेः, 'कथां' सुभद्रां कथनीयमायिनः ।
श्रृण्वीत भक्त्या श्रवयेत वोशतीं, जनार्दनोऽस्याशुहृदि प्रसीदति ।।
।। ३।१३।४८ ।।

को नाम लोके पुरुषार्थ सारवित्, पुरा 'कथानां' भगवत् कथासुधाम् ।
अपीय कर्णाञ्जलिभिर्भवपहा, महोगिरज्येत विनानरेत्तरम् ।।
।। ३।१३।५० ।।

मैत्रेय जी ने कहा—हे विदुर जी ? भगवान् की लीला चरित्र अत्यन्त कीर्तनीय है और उनमें लगी हुई बुद्धि सब प्रकार के पापों को दूर कर देती है । जो पुरुष उनकी मङ्गलमयी मञ्जुल, 'कथा' को भक्ति भाव से सुनता या सुनाता है, उसके प्रति भक्तवत्सल भगवान् बहुत शीघ्र प्रसन्न होते हैं । और संसार में पशुओं को छोड़कर अपने पुरुषार्थ का सारजानने वाला ऐसा कौन पुरुष होगा, जो आवागमन से छुड़ाने वाली भगवान् की प्राचीन कथाओं में से किसी भी अमृत-मयी 'कथा' का अपने कर्ण पुटों से एकवार पान करके फिर उसकी ओर से मनको हटा लेगा ।

निसम्य कौषारविणोपर्वाणतां, हरेः 'कथां' कारणसूकरात्मनः ।
पुनः स पप्रच्छतमुद्यताञ्जलि, न चातितृप्तो विदुरो धृतव्रतः ।।
।। ३।१४।१ ।।

विदुर उवाच—

मुनिर्विवक्षुर्भगवद्गुणानां, सखापि ते भारतमाह कृष्णः ।
यस्मिन्नृणां ग्राम्यसुखानुवादै, र्मतिगृहीता नु हरेः कथायाम् ।।
।। ३।५।१२ ।।

अर्थात्—श्री शुकदेव जी कहते हैं हे राजन् ? पृथ्वी का उद्धार करने के लिए सूकर रूप धारण करने वाले श्री हरि की 'कथा' को मैत्रेय मुनि के मुख से सुनकर भी भक्ति, व्रतधारी विदुर जी को तृप्ति न हुई, अतः उन्होंने हाथ, जोड़कर फिर पूछा । भगवन् आपके सखा मुनिवर कृष्णद्वैपायन ने भी भगवान् के गुणों का वर्णन करने की इच्छा से ही महाभारत रचा है । उसमें भी विषय सुखों का उल्लेख करते हुए मनुष्यों की बुद्धि को भगवान् की कथाओं की ओर लगाने का ही प्रयत्न किया गया है ।। और सनकादि मुनियों ने बैकुण्ठ धाम में भगवान विष्णु से कहा—

नात्यन्तिकंविगणयन्त्यपि ते प्रसादं,
किन्त्वन्य र्दापित भयं भ्रुव उन्नयैस्ते ।
येऽङ्गत्वदंघ्रिशरणाभवतः 'कथायाः',
कीर्तन्यतीर्थ यशसः कुशलारसज्ञाः ।।
।। ३।१५।४८ ।।

सतां प्रसङ्गान्मम वीर्यं संविदो, भवन्ति हृत्कर्णरसायनाः कथाः ।
तज्जोषणादाश्वपवर्गवर्त्मनि, श्रद्धा रतिर्भक्तिरनुक्रमिष्यति ।।
।। ३।२५।२५ ।।

अर्थात्—हे प्रभो ? आपका सुयश अत्यन्त कीर्तनीय और संसारिक दु:खों की निवृत्ति करने वाला है। आपके चरणों की शरण में रहने वाले जो महाभाग आपकी 'कथाओं' के रसिक हैं वे आपके आत्यन्तिक प्रसाद ( मोक्ष ) पद को भी अधिक नहीं गिनते, फिर जिन्हें आपकी जरा सी टेढ़ी भौंह ही भयभीत कर देती है। उन इन्द्र पद आदि अन्य भोगों के विषय में तो कहना ही क्या है ।। भगवान् कपिल जी ने भी कहा है कि सत्पुरुषों के समागम से मेरे पराक्रमों का यथार्थ ज्ञान कराने वाली तथा हृदय और कानों को प्रिय लगने वाली 'कथाएं' होती हैं। उसका सेवन करने से शीघ्र ही मोक्ष मार्ग में श्रद्धा, प्रेम और भक्ति का क्रमश: विकाश होता है।

अयं त्वत्कथा' मृष्ट पीयूष नद्यां,
मनोवारण: क्लेश दावाग्नि दग्ध: ।
तृषार्तोऽवगाढो न सस्मार दावं,
ननिष्क्रामति ब्रह्मसम्पन्न वन्न: ।।
।। ४।७।३५ ।।

त्वन्माययार्थमभिपद्य कलेवरेस्मिन्,
कृत्वाममाह मिति दुर्मतिरुत्पथै: स्वै: ।
क्षिप्तोप्य सद्विषय लालस आत्म मोहं,
युष्मत्कथामृत निषेवक उद् व्युदस्येत् ।।
।। ४।७।४४ ।।

यज्ञ पुरुष की स्तुति करते हुए सिद्धों ने कहा—हे प्रभो ! नाना कार के क्लेश रूप दावानल से दग्ध हुआ हमारा यह मन रूप हाथी

अत्यन्त तृषित होकर आपकी कथा रूप विशुद्ध अमृतमयी सरिता में घुस कर गोता लगा बैठा है। वहाँ ब्रह्मानन्द में लीन सा हो जाने के कारण उसे न तो संसार रूप दावानल का ही स्मरण है और न वह उस नदी से बाहर ही निकलना चाहता है ।। ४।७।३५ ।। विद्याधरों ने कहा—हे प्रभो परम पुरुषार्थ की प्राप्ति के साधन रूप इस मानव देह को पाकर भी जीव आपकी माया से मोहित होकर इसमें मैं मेरापन का अभिमान कर लेता है। फिर वह दुर्बुद्धि अपने आत्मीयजनों से तिरस्कृत होने पर भी असत् विषयों की लालसा करता रहता है परन्तु आपके 'कथामृत' के सेवन करने से सभी दोषों से वह इस अन्तः करण के मोह से सर्वथा मुक्त हो जाता है ।। ४।७।३७ ।। इसी प्रकार विद्याधर जी ने भी भगवान् विष्णु की स्तुति करते हुए कहा है-

यानिर्वृतिस्तनु भृतां तव पाद पद्म,
ध्यानाद्भवज्जन 'कथा' श्रवणेन वा स्यात् ।
सा ब्रह्मणि स्व महिमन्यपि नाथमाभूत्,
किंत्वान्तकासि लुलितात्पततां विमानात् ।।
।। ४।६।१० ।।

भक्ति मुहु प्रवहतां त्वयि में प्रसङ्गो,
भूयादनन्त महता ममला शयानाम् ।
येनाञ्जसोल्वणमुरु व्यसनं भवाब्धि,
नेष्ये भगवत् गुण 'कथा' मृत पानमत्तः ।।
।। ४।१०।११ ।।

अर्थात्—हे प्रभो आपके चरण कमलों का ध्यान करने से और आपके भक्तजनों के पवित्र 'कथा' ( चरित्र ) सुनने से प्राणियों को, जो आनन्द मिलता है वह निजानन्द में ( ब्रह्म स्वरूप में ) नहीं मिल सकता, फिर जिनको काल की तलवार काट डालती है, उन स्वर्गीय विमानों से गिरने वाले पुरुषों को तो वह सुख मिल ही कैसे सकता है। हे अनन्त परमात्मा ! मुझे तो आप उन विशुद्ध हृदय महात्मा भक्तों का सङ्ग दीजिये जिनका आप में अविच्छिन्न 'भक्ति' भाव है, उनके संग में मैं आपके गुणों और लीलाओं की कथा सुधा को पी पीकर उन्मत्त हो जाऊँगा और सहज ही इस अनेक प्रकार के दुःखों से पूर्ण भयङ्कर संसार सागर को पार कर जाऊँगा ॥

अथाप्युदारश्रवसः पृथोर्हरेः, कलावतारस्य कथामृतादृताः ।
यथोपदेशं मुनिभिः प्रचोदिताः, श्लाघ्यानि कर्माणि वयं वितन्महि ॥
॥ ४।१६।३ ॥

अहो वयं ह्यद्य पवित्रकीर्ते, त्वयैव नाथेन मुकुन्दनाथाः ।
य उत्तमश्लोकतमस्य विष्णोर्, ब्रह्मण्यदेवस्य कथां व्यनक्ति ॥
॥ ४।२१।४९ ॥

हे प्रभो ! आपके 'कथामृत' का आस्वादन करने के लोभ से, योगबल से हृदय में किये हुए मुनियों के उपदेश के अनुसार उन्हीं की प्रेरणा से हम आपके परम प्रसंशनीय कर्मों का कुछ विस्तार करना चाहते हैं, आप साक्षात् श्री हरि के कलावतार हैं और आपकी कीर्ति बड़ी उदार है। तथा आपका सुयश बड़ा पवित्र है, उदार कीर्ति

ब्रह्मण्य देव श्री हरि की 'कथाओं' का प्रचार करते हैं। अहा ! हमारा बड़ा सौभाग्य है, आज आपको अपने स्वामी के रूप में पाकर हम अपने को भगवान् के ही राज्य में समझते हैं॥ मैत्रेय जी ने भी कहा है—

**सा श्रद्धया भगवद्धर्मचर्यया, जिज्ञासयाऽऽध्यात्मिकयोगनिष्ठया।**
**योगेश्वरोपासनया च नित्यं, पुण्यश्रवः कथया पुण्यया च।४।२२।२२।**
**छिन्नान्यधीरधिगतात्मगतिर्निरीह, स्तत्तत्यजेऽच्छिनदिदं वयुनेन येन।**
**तावन्नयोगगतिर्भिर्यतिरप्रपत्तो, यावद्गदाग्रज 'कथासु' रतिं न कुर्यात्॥ ४।२३।१२॥**

अर्थात्—शास्त्रों का यह भी कहना है कि गुरु और शास्त्र के वचनों में विश्वास रखने से, भागवत् धर्मो का आचरण करने से, तत्व जिज्ञासा से, ज्ञान योग की निष्ठा से, योगेश्वर श्री हरि की उपासना से, नित्य प्रति पुण्य कीर्ति भगवान् की पावन 'कथाओं' के सुनने से जो लोग धन और इन्द्रियों के भोगों में ही रत हैं उनकी गोष्ठी में प्रेम न रखने से ही भगवान् में प्रेम होता है। तदनन्तर राजा पृथु ने श्रीकृष्ण की अनुभूति होने पर अन्य सब प्रकार की सिद्धि आदि से भी उदासीन हो जाने के कारण उस तत्त्व ज्ञान के लिए प्रयत्न करना छोड़ दिया, जिसकी सहायता से पहले अपने जीव कोश का नाश किया था, क्योंकि जब तक साधक को योग मार्ग द्वारा श्रीकृष्ण 'कथामृत' में अनुराग नहीं होता, तब तक केवल योग साधना से उसका मोह जनित प्रमाद दूर नहीं होता, भ्रम भी नहीं मिटता॥ अतः नारद जी ने भी राजा प्राचीन वर्हि से कहा है—

तस्मिन्महन्मुखरिता मधुभिच्चरित्र, पीयूषशेषसरितः परितः श्रवन्ति ।
ता ये पिबन्त्यवितृषो नृप गाढकर्णैं, स्तान्नस्पृशन्त्यशनतृड्भयशोक-मोहाः ॥ ४।२९।४० ॥

इमां तु कौषारविणोपर्वाणितां, क्षत्तानिशम्याजितवाद सत्कथाम् ।
प्रवृद्धभावोऽश्रूकलाकुलोमुने, दंधारमूर्ध्ना चरणं हृदाहरेः ४।३१।२८

अर्थात्—हे राजन् ? जहां भगवत् गुणों को सुनने सुनाने में तत्पर विशुद्ध चित्त भक्त जन रहते हैं, उस साधु समाज में सब ओर महा-पुरुषों के मुखों से निकले हुए श्री मधुसूदन भगवान् के चरित्र रूप शुद्ध 'कथामृत' की अनेकों नदियां चारों ओर बहती रहती है, जो लोग अतृप्त चित्त से श्रवण में तत्पर अपने, कर्ण कुहरों द्वारा उस अमृत का छककर पान करते हैं उन्हें भूख, प्यास, भय, शोक और मोह आदि कुछ भी बाधा नहीं पहुंचा सकते। हे राजन् ? श्री मैत्रेय जी के मुख से यह भगवत् गुणानुवाद युक्त पवित्र 'कथा' सुनकर विदुर जी प्रेम मग्न हो गये। भक्ति भाव का उद्रेक होने से उनके नेत्रों से पवित्र आंसुओं की धारा बहने लगीं, तथा उन्होंने हृदय में भगवच्चरणों का स्मरण करते हुए अपना मस्तक मुनिवर मैत्रेय जी के चरणों में रख दिया ॥ इसी प्रकार श्रीऋषभदेव जी ने भी अपने भरत आदि सौ पुत्रों को उपदेश देते हुए कहा हे पुत्रों—

मत्कर्मभिर्मत्कथया च नित्यं, मद्देवसङ्गाद्गुणकीर्तनान्मे ।
निर्वैर साम्योपसमेन पुत्रा, जिहासया देहगेहात्मबुद्धेः ॥ ५।५।११ ॥

न यत्र वैकुण्ठकथासुधापगा, न साधवो भागवतास्तदाश्रयाः।
न यत्र यज्ञेशमखा महोत्सवाः, सुरेशलोकोऽपि न वै स सेव्यताम् ॥
५।१६।२४ ॥

अर्थात्—जीव को सभी योनियों में दुःख ही उठाना पड़ता है, इस विचार से तत्त्व जिज्ञासा से तपस्या से सकाम कर्मत्याग से मेरे लिए हीं कर्म करने से मेरी 'कथाओं' का नित्य प्रति श्रवण करने से मेरे भक्तों के संग और मेरे गुणों के चिन्तन से संसार से उद्धार हो जाता है ॥ देवताओं ने भी कहा है कि जहाँ भगवान् की 'कथा' की अमृतमयी सरिता नहीं बहती, जहाँ उनके उद्गम स्थान भगवत् भक्त साधु जन निवास नहीं करते, और जहाँ नृत्य गीतादिके साथ बड़े समारोह से भगवान् यज्ञ पुरुष की पूजा ( अर्चा ) नहीं की जाती वह चाहे ब्रह्म लोक तथा इन्द्रलोक ही क्यों न हो, उसका सेवन नहीं करना चाहिये अर्थात् वहाँ नहीं रहना चाहिये ॥ श्री भक्तवर प्रहलाद जी भी भगवान् नृसिंह की स्तुति करते हुए कहते हैं—

तत् तेऽर्हत्तमनमःस्तुतिकर्मपूजाः, कर्म स्मृतिश्चरणयोः श्रवणं 'कथायाम्'।
संसेवयात्वयि विनेति षडङ्गया किं, 'भक्ति' जनःपरमहंस गतौलभेत
॥ ७।९।५० ॥

सोऽहं प्रियस्य सुहृदः पर देवताया, लीलाकथास्तव नृसिंहविरिञ्च गीताः।

अङ्गस्तितम्यंनुगृणन्गुणविप्रमुक्तो, दुर्गाणिते पदयुगालयहंससङ्गः
॥ ७।६।१८ ॥

अर्थात् हे परम पूज्य प्रभो ! आपकी सेवा के अङ्ग हैं नमस्कार, स्तुति, समस्त कर्मों का समर्पण, सेवा, पूजा, चरण कमलों का चिन्तन तथा लीला 'कथा' का श्रवण, इस सेवा के बिना आपके चरण कमलों की भक्ति कैसे प्राप्त हो सकती है ? और भक्ति के बिना आपकी प्राप्ति कैसे होगी ? प्रभो आप तो अपने परम प्रिय भक्त जनों के 'परमहंस' के ही सर्वस्व हैं ॥ हे प्रभो ! मैं ब्रह्माजी के द्वारा गायी हुई आपकी लीला 'कथाओं' का गान करता हुआ बड़ी सुगमता से रागादि प्राकृत गुणों से मुक्त होकर इस संसार की कठिनाइयों को पार कर जाऊँगा। क्योंकि आपके चरण युगलों में रहने वाले भक्त परमहंस महात्माओं का संग तो मुझे मिलता ही रहेगा ॥

'कथा' मदीया जुषमाण प्रियास्त्व, मावेश्यमामत्मनि सन्तमेकम् ।
सर्वेषु भूतेष्वधियज्ञमीशं, यजस्वयोगेन च कर्मंहिन्वन् ॥ ७।१०।१२ ॥
भोगेन पुण्यं कुशलेन पापं, कलेवरं कालजवेन हित्वा ।
कीर्तिं विशुद्धां सुरलोकगीतां, विताय मामेष्यसि मुक्तबन्धः ॥
७।१०।१३ ॥

अर्थात् - नृसिंह भगवान् ने प्रहलाद जी से कहा तूँ राज्य करो भवबन्धन से मत डरो, भला समस्त प्राणियों के हृदय में यज्ञों के भोक्ता ईश्वर के रूप में मैं ही विराजमान हूँ। तुम अपने हृदय में

मुझको देखते रहना। मेरी लीला 'कथाएँ' जो तुम्हें अत्यन्त प्रिय है, सुनते रहना। समस्त कर्मों के द्वारा मेरी ही आराधना करना। इस प्रकार अपने प्रारब्ध कर्म का क्षय कर देना, भोगों के द्वारा पुण्य कर्मोंका फल भोगना और पुण्य कर्मों के द्वारा पाप का नाश करते हुए समय पर शरीरका त्याग करके समस्त बन्धनों से मुक्त होकर मेरे पास आ जाओगे ॥ (सूनजी कहते हैं कि राजा परीक्षित ने गजेन्द्र मोक्ष की कथा सुनने की जिज्ञासा प्रकट की तव उत्तर देते हुये शुकदेव जी ने कहा—

परीक्षितैवं स तु वादरायणिः,
प्रायोपविष्टेन 'कथा'सु चोदितः।
उवाचविप्राः प्रतिनन्द्यपार्थिवं,
मुदामुनीनां सदसि स्म श्रृण्वताम् ॥ ८।१।३३ ॥

एतन्मुहुः कीर्तयतोऽनु श्रृण्वतो,
न रिष्यते जातु समुद्यमः क्वचित्।
यदुत्तमश्लोकगुणानुवर्णनं,
समस्तसंसार परिश्रमापहम् ॥ ८।१२।४६ ॥

अर्थात्—राजा परीक्षित आमरण अनशन करके 'कथा' सुनने के लिये ही बैठे हुए थे उन्होंने जब श्री शुकदेव जी महराज से इस प्रकार कथा कहने के लिए प्रेरित किया, तब वे बड़े आनन्दित हुए और परीक्षित् का अभिनन्दन करके मुनियों की भरी सभा में गजेन्द्र मुक्ति की कथा कहीं। और उन्होंने कहा जो भगवान् की कथा का

कीर्तन और श्रवण करता है, उसका उद्योग कभी और कहीं निष्फल नहीं होता। क्योंकि पवित्र कीर्ति भगवान् के गुण और लीलाओं का गान संसार के समस्त क्लेश और परिश्रमों को मिटा देने वाला है ॥

( श्री शुकदेव जी ने राजा अम्बरीष की भक्ति निष्ठा का वर्णन करते हुए कहा )—

स वै मनः कृष्णपदारविन्दयो,
वंचांसि वैकुण्ठगुणानुवर्णने ।
करौहरेर्मन्दिरमार्जनादिषु,
श्रुतिं चकाराच्युत 'सत्कथोदये' ॥ ९।४।१८ ॥

पादौ हरेः क्षेत्रपदानुसर्पणे,
शिरोहृषीकेशपदाभिवन्दने ।
कामं च दास्ये न तु कामकाम्यया,
यथोत्तमश्लोकजनाश्रयेरतिः ॥ ९।४।२० ॥

अर्थात्—वे मन से सदा सर्वदा भगवान् श्री कृष्ण के चरण कमलों का स्मरण करते रहते थे। उनकी वाणी भगवान् श्री कृष्ण के गुण और लीला के वर्णन में ही नित्य रस लेती रहती, वे अपने हाथों से भगवान् के मन्दिर झारते, बुहारते, धोते और सजाते रहते। जब देखिये उनके कान भगवान् की मधुर मंगलमयी लीला 'कथा' के श्रवण में ही लगे रहते। राजा अम्बरीष के पैर भगवान् के तीर्थ (क्षेत्र) में पैदल यात्रा करने में ही लगे रहते और वे शिर से भगवान् कृष्ण के चरण कमलों की वन्दना किया करते, राजा ने माला

चन्दनादि भोग सामग्रियों को भगवान् के चरण कमलों में समर्पित कर दिया था ।। ( कुबेर के दो लड़के भगवान् की स्तुति करते हुए बोले)-

वाणी गुणानुकथने श्रवणौ कथायां,
हस्तौ च कर्मसु मनस्तव पादयोर्नः ।
स्मृत्यां शिरस्तव निवासजगत्प्रणामे,
दृष्टिः सतां दर्शनेऽस्तुभवत्तनूनाम् ।।
।। १०।१०।३८ ।।

तव कथामृतं तप्तजीवनं,
कविभिरीडितं कल्मषापहम् ।
श्रवणमङ्गलं श्रीमदाततं,
भुवि गृणन्ति ते भूरिदा जनाः ।।
।। १०।३१।६ ।।

अर्थात्--हे प्रभो ! हमारी वाणी आपके मंगलमय गुणों का वर्णन करती रहे । हमारे कान आपकी रसमयी कथायें सुनने में लगे रहें । हमारा हाथ आपकी सेवा में और मन आपके चरण कमलों की स्मृति में रम जाय । हमारा मस्तक सबके सामने झुका करे, हमारी दृष्टि सन्तों का दर्शन करती रहे ।। और भी कहा है-जिस वक्त रास लीला चल रही थी उसमें गोपिकाओं को अभिमान हो गया, भगवान् हमारे वस में हैं । गोपियों का यह भाव जान कर भगवान् श्री कृष्ण तुरन्त अन्तर्धान हो गये । गोपियों ने भगवान् को बहुत ढूँढ़ा पर कहीं नहीं पाया । वे यमुना के किनारे इकट्ठी हुईं और स्तुति करने लगी उन्होंने

कहा हे प्रभो ! तुम्हारी 'कथामृत' संसार के ताप से तपे हुए प्राणियों के लिए जीवन दान देती है, और बड़े बड़े महात्माओं भक्तों कवियों ने भी गान किया है। सुनने मात्र से ही परम मंगल तथा परम कल्याण प्रदान करती है। वह 'कथामृत' परम सुन्दर परम मधुर, और विस्तृत भी है। जो तुम्हारी उस लीला 'कथा' का गान करते हैं वे वास्तव में भू लोक में सबसे बड़े दाता हैं, लक्ष्मी से पूर्ण हैं ॥ भगवान् श्री कृष्ण की आज्ञा से उद्धव जी उनका सन्देश लेकर ब्रज में गोपियों को सान्त्वना देने के लिये गये, वहां पर गोपियों की श्री कृष्ण में अद्भुत प्रेम की निष्ठा देखकर भूरि भूरि प्रशंसा करते हुए कहने लगे।

एतःपरं तनुभृतो भुवि गोपवध्वो,
गोविन्द एव निखिलात्मनिरूढभावाः।
वाञ्छन्ति यद् भवभियो मुनयो वयं च,
किं ब्रह्मजन्मभिरनन्तकथारसस्य ॥
॥ १०।४७।५८ ॥

तस्याः स्युरच्युत नृपा भवतोपदिष्टाः,
स्त्रीणां गृहेषु खरगोश्वबिडाल भृत्याः।
यत्कर्णमूलमरिकर्षण नोपयायाद्,
युष्मत्कथा मृडविरञ्चिसभासुगीता ॥
॥ १०।६०।४४ ॥

अर्थात्— इस पृथ्वी में केवल इन गोपियों का ही शरीर धारण

करना सफल है, क्योंकि सर्वात्मा भगवान् श्री कृष्ण के परम प्रेममय दिव्य महाभाव में स्थित हो गई है। प्रेम की यह ऊँची से ऊँची स्थिति संसार के भय से भी मुमुक्षु जनों के लिए ही नहीं, अपितु बड़े बड़े मुनियों भक्त पुरुषों तथा हम भक्त जनों के लिए भी वाञ्छनीय हैं क्योंकि हमें इसकी प्राप्ति नहीं हो सकी। सत्य है जिन्हें भगवान् श्री कृष्ण की लीला 'कथा' के रस का चस्का लग गया है, उन्हें कुलीनता, द्विजाति होने की क्या आवश्यकता है। अथवा यदि भगवान् की कथा का रस नहीं मिला, उसमें रुचि नहीं हुई तो अनेकों महाकल्पों तक बार बार ब्रह्मा होने से ही क्या लाभ है ॥ उसी प्रकार श्री कृष्ण भगवान् से रुक्मणी जी ने कहा, हे अच्युत ? हे शत्रु दमन, गधों के समान घर का बोझा ढोने वाले बैलों के समान गृहस्थी के व्यापारों में जुते रहकर कष्ट उठाने वाले, कुत्ते के समान तिरस्कार सहने वाले, शिशुपाल आदि राजा लोग, जिनको वरण करने के लिए आपने मुझे संकेत किया है—उसी अभागिनी स्त्री के पति हों--जिनके कानों में भगवान् शंकर, ब्रह्मा तथा आपकी लीला कथा ने प्रवेश नहीं किया ॥ भगवान् श्री कृष्ण के सखा श्री सुदामा जी बोले—

सावाग्यया तस्य गुणान् गृणीते, करौ च तत्कर्मकरौ मनश्च ।
स्मरेद् वसन्तं स्थिरजंगमेषु, श्रृणोति तत्पुण्य 'कथाः' सकर्णः ॥

॥ १०।८०।३ ॥

इत्युत्तमश्लोकशिखामणिं जने, ष्वभिष्टुवत्स्वन्धककौरवस्त्रियः ।

समेत्य गोविन्दकथामिथोऽगृणं, स्त्रिलोकगीताः श्रृणुवर्णयामिते ॥
॥ १०।८३।३ ॥

अर्थात्—जो वाणी भगवान् के गुणों का गान करती है, वही सार्थक है, जो चराचर प्राणियों में निवास करने वाले भगवान् का स्मरण करता है वही मन है। वास्तव में कान वही हैं, जो भगवान् की पुण्यमयी 'कथाओं' का श्रवण करते हैं ॥ श्री शुकदेव जी ने परीक्षित से कहा जिस समय कौरव लोग वार्तालाप कर रहे थे उसी समय यदु कुल तथा कौरव कुल की स्त्रियां भी एकत्र होकर 'भगवत्कथा' जो तीनों लोक में गायी जाने वाली है उसे गा रही थी वही मैं तुम्हें सुनाता हूँ ( और भी ) जव मनुष्य प्रति क्षण भगवान् श्री कृष्ण की मनोहारिणी लीला कथाओं का अधिकाधिक श्रवण, कीर्तन चिन्तन करने लगता है, तब उसकी यही भक्ति उसे भगवान् के परमधाम में पहुंचा देती है। यद्यपि काल से पार जाना बहुत कठिन है परन्तु भगवान् की कथाओं में काल की दाल नहीं गलती। उसी धाम की प्राप्ति के लिए अनेक सम्राटों ने अपना राजपाट छोड़कर तपस्या करने के उद्देश्य से वन की यात्रा की है। इसलिए मनुष्यों को उनकी 'कथा' लीला का ही श्रवण करना चाहिये ॥ इसी प्रकार देवताओं ने भगवान की स्तुति करते हुए कहा—

विस्व्यस्तवामृत कथोदवहास्त्रिलोक्याः,
पादावनेजसरितः समलानि हन्तुम्।
आनुश्रवं श्रुतिभिरङ्घ्रिव्रज मङ्गसङ्गैः,
स्तीर्थद्वयं शुचिषदस्त उपस्पृशन्ति ॥
॥ ११।६।१९ ॥

'कथा' इमास्ते कथिता महीयसां, वितायलोकेषु यशः परेयुषाम् ।
विज्ञानवैराग्यविवक्षया विभो, वचोविभूतीर्नतु पारमार्थ्यम् ॥
॥ १२।३।१४ ॥

अर्थात्—हे विभो ! आपने त्रिलोकि के पाप राशी के धोने के लिए दो प्रकार की पवित्र नदियां वहा रक्खी है, एक तो आपकी अमृत मयी लीलाओं से भरी 'कथा' नदी और दूसरी आपके पाद प्रक्षालन के जल से भरी गंगा जी, अतः सत्सङ्ग सेवी विवेकी जन कानों के द्वारा आपकी 'कथा' नदी में, और शरीर के द्वारा गंगाजी में गोता लगाकर दोनों ही तीर्थ का सेवन् करते हैं और अपने पाप और ताप मिटा देते हैं। श्री शुकदेव जी ने कहा हे? परिक्षत् संसार में बहुत से महान पुरुष हो गये हैं, जो सम्पूर्ण लोक में अपने यश का विस्तार करके यहाँ से चल बसे, उनकी 'कथायें' तुम्हें ज्ञान वैराग्य का उपदेश करने के लिए कही गयी हैं। इन्हें वाणी का वैभव मात्र या वाणी का विलास मात्र न समझो इनमें परमार्थ तत्त्व भरा हुआ है ॥

एताः कुरुश्रेष्ठ जगद्विधातु, र्नारायणस्याखिलसत्वधाम्नः ।
लीलाकथास्ते कथिताः समासतः, कात्स्न्र्येन नाजोऽप्यभिधातुमीशः ॥
॥ १२।४।३९ ॥

संसारसिन्धुमतिदुस्तरमुत्तितीर्षो,
नान्यःप्लवोभगवतः पुरुषोत्तमस्य ।
लीला 'कथा' रसनिषेवण मन्तरेण,
पुंसो भवेद् विविध दुःखदवार्दि तस्य ॥
॥ १२।४।४० ॥

अर्थात्—श्री शुकदेव जी ने कहा हे परीक्षित ! विश्व विधाता भगवान् समस्त प्राणियों और शक्तियों के आश्रय हैं। जो कुछ मैंने संक्षेप में कहा है, वह सब उन्हीं की लीला 'कथायें' हैं। भगवान् की लीला 'कथाओं' का पूर्ण वर्णन तो स्वयं ब्रह्मा जी भी नहीं कर सकते ।। हे राजन् जो लोग अत्यन्त दुस्तर संसार से पार जाना चाहते हैं। अथवा जो लोग अनेकों प्रकार के दुःख दावानल से दग्ध हो रहे हैं उनके लिए भगवान् पुरुषोत्तम की लीला 'कथा' रूप, रस के सेवन के अतिरिक्त और कोई साधन ( कोई नौका ) नहीं है। वे केवल लीला रसायन का सेवन करके ही अपना मनोरथ सिद्ध कर सकते हैं। भगवान् श्री कृष्ण का गुणानुवाद 'कथा' समस्त अमङ्गलों का नाश करने वाला है, बड़े बड़े महात्मा उसी का गान करते रहते हैं। सचमुच उसको बार बार गाते रहना ही परम मंगल है। जो भगवान् श्री कृष्ण के चरणों में अनन्य प्रेम मयी भक्ति की लालसा रखता हो, उसे तो नित्य निरन्तर भगवान् के दिव्य कथामृत का पान करना चाहिये ।। श्री सूत जी ने कहा—

कलिमल संहृतिकालनोऽखिलेशो, हरिरितरत्र न गीयतेह्यभीक्ष्णम् ।
इह तु पुनर्भगवानशेषमूर्तिः, परिपठितोऽनुपदं 'कथा' प्रसङ्गैः ॥
॥ १२।१२।६५ ॥

श्री सच्चिदानन्द घनस्वरूपिणे, कृष्णाय चानन्तसुखाभिवर्षिणे ।
विश्वोद्भवस्थान निरोधहेतवे, नुमो वयं भक्तिरसाप्तयेनिऽशम् ॥
॥ भा० मा० १ ॥

अर्थात्—हे मुनीश्वरों ! भगवान् ही सबके स्वामी हैं और समूह

के समूह कलिमलों को विध्वंस करने वाले हैं। यों तो उनका वर्णन करने के लिए बहुत से पुराण हैं, परन्तु उनमें सर्वत्र और निरन्तर भगवान् का वर्णन नहीं है। किन्तु श्री मद्भागवत् महापुराण में तो प्रत्येक 'कथा' प्रसङ्गों में और पद पद पर सर्व स्वरूप भगवान् का ही वर्णन हुआ है। श्री व्यास जी ने कहा—जिनका स्वरूप सच्चिदानन्द घन है, जो अपने सौन्दर्य और माधुर्यादि गुणों से सबका मन अपने ओर आकर्षित कर लेते हैं और सदा सर्वदा अनन्त सुख की वर्षा करते रहते हैं। जिनकी ही शक्ति से इस विश्व की उत्पत्ति, स्थिति और प्रलय होते हैं उन भगवान् श्री कृष्ण को हम भक्ति रस का आस्वादन करने के लिए नित्य निरन्तर प्रणाम करते हैं।। इसी प्रकार से शनकादि मुनीश्वरों ने नारद जी से कहा—

"वेदोपनिषदां साराज्जाता भागवती कथा। अत्युत्तमा ततो भाति पृथक् भूता फलाकृतिः ।। २।६७ ।। इदं भागवतं नाम पुराणं ब्रह्म सम्मितम् । भक्तिज्ञानविरागणां स्थापनाय प्रकाशितम् ।। २।७१ ।। वेदवेदान्त सुस्नाते गीताया अपिकर्तरि। परितापवति व्यासे मुह्यत्य ज्ञानं सागरे ।। तावत् संसार चक्रेऽस्मिन् भ्रमतेऽज्ञानतः पुमान् । यावत् कर्णगता नास्ति शुक शास्त्रकथा क्षणम् ।। कथा भागवतस्यापि नित्यं भवति यत् गृहे। तद् गृहं तीर्थं रूपं हि वसतां पाप नाशनम् ।। सदा सेव्या सदा सेव्या श्रीमद्भागवती कथा। यस्याः, श्रवण मात्रेण हरिश्चित्तं समाश्रयेत् ।। अश्वमेध सहस्त्राणि वाजपेय शतानिच। शुक शास्त्र 'कथा' याश्च कलां नार्हन्तिषोऽशीम् ।। तावत् पापानि देहेऽस्मिन्

निवसन्ति तपोधना: । यावन्त श्रूयते सम्यक् श्रीमद्भागवतं नरै: ।। दुर्लभैव कथा लोके श्रीमद्भागवतोद्भवा । कोटि जन्म समुत्थेन पुण्यै नैव तु लभ्यते ।। ३।४४ ।। अन्त कालेतुयेनैव श्रूयते शुक शास्त्र वाक् । प्रीत्या तस्यैव वैकुंठ गोविन्दोऽपि प्रयच्छति ।। अस्मिन् वै भारते वर्षे सूरीभिर्देवसंसदि । अकथा श्रविणां पुंसा निष्फलं जन्म कीर्तितम् ।। सप्ताह श्रवणांल्लोकं प्राप्यते निकटे हरि: । अतोदोष निवृत्यर्थं एतदेवहि साधनम् ।। ५।६२ ।। भिद्यते हृदयग्रन्थि छिद्यन्ते सर्व संसया: । क्षीयन्ते चास्य कर्माणि सप्ताह प्रवणे कृते ।। कलौ भागवती वार्ता भव रोग विनाशिनी । स्वर्गे सत्ये च कैलासे वैकुण्ठे नास्त्ययं रस: ।। अत: पिवन्तु सद्भाग्या मा मा मुञ्चतर्किहिचत् ।। धर्म: स्वनिष्ठित: पुसां विष्वक्सेन कथासु य: । नोत्पादयेद्यतिर्रतिश्रमएव हि केवलम् ।। यदनुध्यासिन: युक्ता: कर्म ग्रन्थि निवन्धनम् । छिन्दन्ति कोविदास्तस्य को न कुर्यात् कथा रतिम् ।। श्रृण्वतां स्वकथां कृष्ण पुण्य श्रवण कीर्तन: । हृद्यन्त: स्थो ह्यभद्राणि विधुनोति सुहृद् सताम् ।। देवदत्त मिमां वीणां स्वर ब्रह्म विभूषिताम् । मूर्च्छयित्वा हरि कथा गायमानश्चराम्यहम्।।" १।६।३३।

अर्थात् सनकादिक ने कहा—श्री मद्भगवत् की कथा वेद और उपनिषदों के सार से बनी है। इसलिए उनसे अलग उनकी फल रूपा होने के कारण यह बड़ी उत्तम जान पड़ती है। यह भागवत् पुराण वेदों के समान माना गया है, श्री व्यासदेव ने इसे भक्ति ज्ञान तथा वैराग्य की स्थापना के लिए प्रकाशित किया है। पूर्वकाल में

वेद वेदान्त के पारगामी और गीता की रचना करने वाले भगवान् व्यासदेव खिन्न होकर अज्ञान के समुद्र में गोता खा रहे थे, उस समय आप ही ने उन्हें चार श्लोकों में उपदेश किया था। यह जीव तभी तक अज्ञान वस संसार चक्र में भटकता है, जब तक क्षण भर के लिए भी कानों में शुक शास्त्र की 'कथा' नहीं पड़ती है। जिस घर में श्री मद्भागवत् की कथा नित्य प्रति होती है, वह घर तीर्थ रूप हो जाता है। और जो लोग उसमें रहते हैं उनके सारे पाप नष्ट हो जाते हैं। श्री मद्भागवत् की 'कथा' सदा ही सेवन करना चाहिये इसके सुनने मात्र से ही श्री हरि हृदय में आ विराजते हैं। हजारों अश्वमेध और सैकड़ों वाजपेय यज्ञ इस भागवत् 'कथा' का सोलहवां अंश भी नहीं हो सकते। हे तपों धनों! जब तक लोग अच्छी तरह श्रीमद्भागवत् का श्रवण नहीं करते तभी तक उनके शरीर में पाप टिकते हैं ॥३।३१॥ संसार में श्रीमद्भागवत् की कथा का मिलना अवश्य कठिन है, जब करोड़ों जन्मों का पुण्य उदय होता है, तभी इसकी प्राप्ति होती है ॥ ३।४४॥ जो पुरुष अन्त समय में श्री मद्भागवत् का वाक्य सुन लेते हैं, उन पर भगवान् प्रसन्न होकर उसे वैकुण्ठ धाम दे डालते हैं। जो पुरुष सोने के सिंहासन पर रख कर विष्णु भक्तों को भागवत् का दान करता है, वह अवश्य भगवान् का सायुज्य प्राप्त कर लेता है ॥३।४०॥ विद्वानों ने देवताओं की सभा में कहा है कि जो पुरुष इस भारतवर्ष में श्रीमद्भागवत् की कथा नहीं सुनते उनका जन्म व्यर्थ है ॥५।५६॥ इस लोक में सप्ताह श्रवण

करने से भगवान् की शीघ्र प्राप्ति हो सकती है। अतः सब प्रकार के दोषों से निवृत्त होने के लिए एक मात्र यही साधन है ।।५।६२ ।। सप्ताह श्रवण से मनुष्य के हृदय की गांठ ( अज्ञान ) खुल जाती है, अर्थात् उसकी देहात्म बुद्धि सदा के लिये दूर हो जाती हैं। उसके सब संशय छिन्न भिन्न हो जाते हैं और सारे कर्म क्षीण हो जाते हैं ।५।६५। कलियुग में भागवत् की 'कथा' भव रोग ( जन्म मरणादि को ) नाश करने वाली है। यह रस स्वर्ग में, सत्यलोक में कैलास और वैकुण्ठ में भी नहीं है, इसलिये भाग्यवान श्रोताओं ! तुम इसका पान करो, इसे किसी प्रकार भी छोड़ो मत ।। ६।८३ ।। धर्म का ठीक ठीक अनुष्ठान करने पर भी यदि मनुष्य के हृदय में भगवान् की लीला 'कथाओं' के प्रति अनुराग का उदय न हो तो समझो कि केवल श्रम ही श्रम है ।।१।२।८ ।। कर्मों की गांठ बड़ी कड़ी है। विचार वान् पुरुष भगवान् के चिन्तन की तलवार से उस गांठ को काट डालतें हैं तब भला ऐसा कौन मनुष्य होगा जो भगवान् के चिन्तन को जगाने वाली 'कथा' में प्रेम न करे। हे मुनीयों ! यदि श्रद्धा पूर्वक 'कथा' सुनने की इच्छा से पवित्र तीर्थ और आश्रमों में रहे और महापुरुषों की सेवा करे तो भगवान् श्री कृष्ण 'कथा' में रुचि और प्रीति हो जाती है। भगवान् के स्वरूप, गुण, लीला नाम और धाम का श्रवण कीर्तन अत्यन्त पवित्र है। जो उनकी 'कथा' श्रवण करता है, उसके हृदय में वे प्रभु आकर बैठ जाते है ।१२।१६, १७ मेरी यह 'वीणा' भगवान की दी हुई है। यह स्वर ब्रह्म से विभूषित है।

इस पर भगवान् की लीलाओं का मैं गान करता रहता हूँ। और संसार में विचरता हूँ। जिन लोगों का चित्त बार-बार विषयों में आतुर हो रहा है उनके लिये भगवान् की लीलाओं का यह कीर्तन संसार सागर से पार जाने के लिये दृढ़ नौका के समान है।

इस प्रकार से कृष्ण कथा श्रवण की महिमा बताई गयी है।

---

टिप्पणी—श्री गोस्वामी तुलसी दास जी ने भी अपनी लोकप्रिय भाषा में राम की कथा लिखि है उनकी रचना के कुछ चौपाईयाँ इस प्रकार है राम कथा सुन्दर करतारी। संसय विहग उड़ानहारी। हरिहर पद रति मति न कुतरकी। तिन्ह कहुँ मधुर कथा रघुवर की। राम कथा के ते अधिकारी। जिन्हके सत्संगति अति प्यारी; संसृति रोग सजीवन मूरी। राम कथा गावहि श्रुति सूरी। मन क्रम वचन जनित अघ जाई। सुनहि जे कथा श्रवन मन लाई। रामचरित जे सुनत अघाहिं। रस विशेष जाने तिन्ह नाहि। जीवन मुक्त महा-मुनी जेऊ। हरि गुण सुनहिं निरन्तर तेऊ। भवसागर चह पार जो पावा। राम कथा ताकह दृढ़ नावा। विमल कथा हरि पद दायिनी। भगति होई सुनि अन पायिनी। रामकथा मुनिवर बहुवरनी। ज्ञानपयोनिधि पावक जिमि अरनी। खगपति राम कथा मै बरनी। स्वमति विलास त्रास दुःख हरनी, बिरति विवेक भगति दृढ़ करनी। मोहनदी कहँ सुन्दर तरनी। पावन पर्वत बेद पुरान। राम कथा रुचिराकर नाना। जिन्ह हरिहर कथा सुनी नहीं काना। श्रवण रन्ध्र अहि भवन समाना ( इत्यादि )।

# श्री भगवन्नाम महिमा

(मङ्गलम्) स्थिता वामभागे भवानी सुशीला,
स्थितोदक्षिणाङ्के गणेशः सुपुत्रः ।
स्थितरग्रतो धर्मरूपो वृषश्च
स्थितं शंकरं तं समासीनमीडे ॥

नाम की महिमा बताते हुए 'यम' ने अपने दूतों से कहा—पापी से पापी जीव भी एकवार के नाम उच्चारण मात्र से मृत्युमयी फांसी से छुटकारा पा गया । सबसे बड़ा 'प्रायश्चित' नाम संकीर्तन ही है ।"

हे दुतो ! तुम लोगों ने अभी देखा ही है अजामिल कैसा पापी था जीवन भर नहीं केवल मरणासन्न काल में, सो भी भगवान् का नाम जानकर नहीं अपने पुत्र को सम्बोधन करने के लिए 'नारायण' नाम का उच्चारण मात्र किया था तो भी वह समस्त पापों से मुक्त हो गया । ( शरणागत भय मञ्जन शार्ङ्गपाणि श्री हरि तुम्हारे शत्रुओं का संहार करें ) भगवान् का तो नाम ही ऐसा है, जिसके सुनने और कीर्तन करने मात्र से मनुष्य दुस्तर मृत्यु के मुख से अनायास ही वच जाता है। इसलिए श्री धर्मराज ने दूतों से पुनः कहा—

निजकी जिह्वा भगवान् के गुणों और नामों का उच्चारण नहीं करती और जिनका चित्त उनके चरणारबिन्दों का चिन्तन

नहीं करता, जिनका शिर एक बार भी भगवान् श्री कृष्ण के चरणों में नहीं झुकता, उन भगवत् सेवा विमुख पापियों को ही मेरे पास लाया करो। फिर भी कहते हैं—

जैसे अनजान मनुष्य जादूगर अथवा नट के संकल्प और वचनों से की हुई 'करामात' को नहीं समझते, वैसे ही अपने संकल्प और वेद वाणी के द्वारा भगवान् प्रकट किए हुए इन अनेक नाम और रूपों को तथा उनकी लीला को कुबुद्धि जीव वहुत सी तर्क युक्ति के द्वारा नहीं पहचान सकता ।। १।३।३७ ।।

बड़े बड़े ब्रह्मवादी ऋषियों ने पापों के बहुत से प्रायश्चित्त कृच्छ्र चन्द्रायण आदि व्रत वतलाये हैं; परन्तु उन प्रायश्चित्तों से पापों की वैसी जड़ से शुद्धि नहीं होती है, जैसे भगवान् के नामों का ( उनसे गुम्फित पदों का ) उच्चारण करने से होती है। श्री शुकदेव जी ने कहा—हे राजन् ! तुम सुन चुके हो कि अजमिल ने दासी का सहवास करके अपना धर्म कर्म नष्ट कर दिया था। वह अपने निन्दित कर्म के कारण पतित हो गया था नियमों से च्युत होने के कारण उसे नरक में गिराया जा रहा था। परन्तु भगवान् का एक बार नामोच्चारण करने मात्र से वह मुक्त हो गया।। इसी प्रकार नारद जी ने भी नाम का महत्व बताया है और कहा है कि— जब से मैंने भगन्नाम महिमा को जाना।

तब से लज्जा छोड़ कर भगवान् के अत्यन्त रहस्यमय, मङ्गलमय सुमधुर नामों तथा लीलाओं का कीर्तन और स्मरण करने लगा। स्पृहा

और मद-मत्सर मेरे हृदय से पहले से ही निवृत्त हो चुके थे। अब मैं आनन्द के साथ काल की प्रतिक्षा करता हुआ पृथ्वी पर विचरने लगा। इत्यादि। इसके विपरीत जिसमें सुन्दर रचना भी नही है, और दूषित शब्दों से युक्त भी है, किन्तु भगवान् के नाम तथा सुयश अंकित हों, तो वही वाणी लोगों के सारे पापों का नाश करने वाली है—सत्पुरुष ऐसी ही वाणी का श्रवण, गान और कीर्तन करते हैं।

शौनक मुनि ने श्री सूत जी से कहा—वह हृदय नहीं है, वज्र है, जो भगवान् के मंङ्गलमय नामों का श्रवण, कीर्तन करने पर भी पिघलकर उन्हीं की ओर बह नहीं जाता। जिस समय हृदय पिघल जाता है, उस समय नेत्रों में आँसू छलकने लगते हैं। और शरीर का रोम रोम खिल उठता है पुलकित हो जाता है। जो लोग प्राण त्याग करते समय आपके अवतार, गुण और कर्मों को सूचित करने वाले देवकी सुत, जमार्दन, कंसनिकन्दन आदि नामों को विवस होकर भी उच्चारण करते हैं, वे अनेकों जन्मों के पापों से तत्काल छूट कर मायादि के आवरणों से रहित ब्रह्म पद प्राप्त करते हैं॥ माता देवहूति जी ने भी कहा—

अहो जिसकी जिह्वा पर आपका पवित्र 'नाम' रहता है। वह चाण्डाल इसलिए ( नाम लेने के कारण ही ) श्रेष्ठ है। जो भाग्यवान् पुरुष आपका 'नाम' उच्चारण करते हैं उन्होंने तप, हवन तीर्थ, स्नान, सदाचार का पालन और वेदाध्ययन सब कुछ कर

लिया। क्योंकि इन सबका परम फल है, उन्हें नामोच्चारण से ही मिल जायगा। इसलिए आपके गुण, जन्म और कर्म आदि के द्वारा आपके नाम तथा रूप का निरूपण नहीं किया जा सकता। फिर भी हे प्रभो ! आपके भक्तजन उपासना आदि क्रियाओं के द्वारा आपका साक्षात्कार करते ही हैं। जो लोग मंगलमय रूपों का श्रवण, कीर्तन, स्मरण और ध्यान करते हैं फिर जन्म मृत्यु रूप संसार के चक्र में नहीं पड़ते ॥

मनुष्य मरने के समय आतुरता की स्थिति में अथवा गिरते फिसलते विवस होकर भी यदि भगवान् के किसी एक नाम का उच्चारण कर लेता है, उसके सारे कर्म बन्धन छिन्न भिन्न हो जाते हैं और उसे उत्तम गति प्राप्त होती है। परन्तु हाय ! कलियुग तुम से प्रभावित होकर लोग नाम भी नहीं लेते। भगवान् आपकी आराधना द्वारा आपके 'नाम' रूप का निरुपण नहीं किया जा सकता। फिर भी प्रभो ! आपके भक्त जन उपासना आदि क्रियाओं के द्वारा आपका साक्षात्कार तो करते ही हैं। जो पुरुष आपके मङ्गलमय नामों और रूपो का श्रवण, कीर्तन स्मरण और ध्यान करते हैं—उन्हें फिर जन्म मृत्यु रूप संसार के चक्कर में नहीं आना पड़ता ॥

इस पृथ्वी तल में भगवान् के जन्म और लीला की बहुत सी मङ्गलमयी कथाएँ प्रसिद्ध हैं। उनको सुनते रहना चाहिए। उन लीलाओं का स्मरण दिलाने वाले भगवान् के बहुत से नाम भी प्रसिद्ध हैं। लज्जा और संकोच छोड़ कर उनका गान करते

रहना चाहिये। हे राजन्! कलियुग यों तो दोषों का खजाना है, परन्तु इसमें एक बहुत बड़ा गुण है। वह गुण यही है कि कलियुग में केवल भगवान् श्री कृष्ण का नाम संकीर्तन करने मात्र से ही सारी आसक्तियां छूट जाती हैं। और परमात्मा की प्राप्ति हो जाती है। सतयुग में भगवान् का ध्यान करने से, त्रेता में बड़े बड़े यज्ञों द्वारा उनकी आराधना करने से, और द्वापर में विधि पूर्वक उनकी पूजा-सेवा से जो फल मिलता है वह कलियुग में केवल भगवन्नाम का कीर्तन करने से ही प्राप्त हो जाता है॥

हे परीक्षित्! भगवान् ही तीर्थों को भी तीर्थ बनाने वाले हैं। जो लोग इस संसार बन्धन से मुक्त होना चाहते हैं, उनके लिये भगवन्नाम से बढ़ कर और कोई साधन नहीं है, क्योंकि नाम का आश्रय लेने से मनुष्य का मन फिर कर्म के पचड़े में नहीं पड़ता। भगवन्नाम के अतिरिक्त और किसी प्रायश्चित्त का आश्रय लेने पर मन रजोगुण और तमोगुण से ग्रस्त ही रहता है तथा पापों का पूरा-पूरा नाश भी नहीं होता॥ जिनके सुने सुनाये 'नाम का' कोई दीन या पापी पुरुष आकस्मात् अथवा हँसी में भी उच्चारण कर लेता है तो वह पुरुष दूसरे मनुष्यों के भी सारे पापों को तत्काल नष्ट कर देता है—ऐसे अनन्त भगवान् को छोड़ कर मोक्ष की इच्छा रखने वाला पुरुष और किसका आश्रय ले सकता है॥ जिन भगवान् के नामों का संकीर्तन सारे पापों को सर्वथा नष्ट कर देता है और जिन भगवान् के चरणों में आत्म समर्पण, उनके चरणों में प्रीति, सर्वदा के लिए सब प्रकार

के दुःखों को शान्त कर देता है। उन्हीं परम तत्त्वस्वरूप श्री हरि को मैं नमस्कार करता हूँ ॥

जो मनुष्य गिरते, पड़ते, फिसलते, दुःख भोगते, अथवा छींकते समय विवसता से भी उच्च स्वर से बोल उठता है—हरये नमः, वह सब पापों से मुक्त हो जाता है। भगवन्नाम महिमा का वर्णन करके कोई भी व्यक्ति पार नहीं पा सकता। अनेकों महापुरुषों ने अपनी-अपनी मति के अनुसार वर्णन किया है ॥

श्री वराह भगवान् पृथ्वी से कहते हैं—हे देवी !

पेयं पेयं श्रवण पुटके रामनामाभिधानं
ध्येयं ध्येय मनसि सततं तारकं ब्रह्मरूपम् ।
जल्पन् जल्पन् प्रकृति विकृतौ प्राणिनां कर्णमूले
वीथ्यां वीथ्य ामटति जटिलो कोऽपिकाशीनिवासी ।

कानों के दोनों में भर भर कर राम नाम रूप अमृत का बारम्बार पान करना चाहिये। मनमें निरन्तर तारक ब्रह्मरूप राम नाम का ही ध्यान करना चाहिये। मृत्युकाल में सभी प्राणियों के कानों के पास सम्बोधन करता हुआ कोई जटाधारी काशी निवासी ( शिव जी ) गली-गली में ( ऐसा कहता हुआ ) घूमता रहता है।

हे राजन् ! कलियुग दोषों का खजाना है फिर भी इसमें एक महान् गुण है। केवल भगवन्नाम का कीर्तन करने मात्र से सभी बन्धनों से मुक्त होकर जीव परमपद को जाता है। श्री कृष्ण ने कहा मेरे नाम में पाप नष्ट करने की जितनी अधिक शक्ति है, पापी जन्म भर उतना पाप नहीं कर सकता ॥ ७

# भगवत् स्तुति महिमा

(मंगलम्) नागेन्द्रकन्या जन पूजिताय,
कालीय नाग दमनोत्सुकाय।
इन्द्रस्य कोपात व्रज रक्षकाय,
कलिन्द कन्यावरमीश मीडे ॥

भगवान् के लिए विविध श्लोकों द्वारा विविध लोगों ने स्तुति किया है।

नमः परस्मै पुरुषाय भूयसे, समुद्भवस्थान निरोध लीलया।
गृहीत शक्ति त्रितयाय देहिना, मन्तरभवायानुपलक्ष्यवर्त्मने।२।४।१२।

श्री शुकदेव जी ने कहा—उन पुरुषोत्तम भगवान् के चरण कमलों में मेरा कोटि कोटि नमस्कार है, जो संसार की उत्पत्ति स्थितिं और प्रलय की लीला करने के लिए सत्त्व, रज तथा तमोगुण रूप तीन शक्तियों को स्वीकार कर ब्रह्मा, विष्णु और शंकर का रूप धारण करते हैं, जो समस्त चर, अचर, प्राणियों के हृदय में अन्तर्यामी रूप से विराजते हैं, जिनका स्वरूप और उपलब्धि का मार्ग बुद्धि का विषय नहीं है। जो बड़े ही भक्तवत्सल हैं और हठ पूर्वक भक्तिहीन साधन करने वाले लोग जिनकी छाया भी नहीं छू सकते, जिनके समान किसी का भी ऐश्वर्य नहीं है, ऐसे ऐश्वर्यशाली भगवान्

श्री कृष्ण जो निरन्तर ब्रह्म रूप अपने धाम में विहार करते रहते हैं, मैं उनको बार-बार नमस्कार करता हूँ। हे स्वामिन् ! आपके जिन चरण कमलों की वन्दना ब्रह्मा शंकर और इन्द्र करते हैं जो इस संसार में कल्याण चाहने वालों के लिए परम आश्रय हैं, जिनकी शरण ले लेने पर परम समर्थ काल भी बाल बाँका नहीं कर सकता, आपके उन्हीं चरण कमलों को हम सदा सर्वदा प्रणाम करते हैं ॥

ब्रह्मा जी ने नारद जी से कहा कि—मैं तो केवल भगवान् के परम मंगलमय एवं शरण आये हुए भक्तों को जन्ममृत्यु से छुड़ाने वाले परमकल्याण स्वरूप चरणों को ही नमस्कार करता हूँ। उनकी माया की शक्ति अपार है जैसे आकाश अपने अन्त को नहीं जान सका। क्योंकि वह असीम है। ऐसी स्थिति में दूसरे तो उसका पार पा ही कैसे सकते हैं ॥ देवताओं ने कहा—हे देव ! हम आपके चरण कमलों की बन्दना करते हैं। जो अपनी शरण में आये हुए जीवों का ताप दूर करने के लिए छत्र के समान हैं तथा जिनका आश्रय लेने से 'यतिजन' अनन्त संसार दुःख को सुगमता से ही पार कर जाते हैं वे ( संसार के दुःख को दूर फेंक देते हैं ) ॥

देवताओं ने कहा—प्रभो ! आपको नमस्कार है। आप सम्पूर्ण यज्ञों का विस्तार करने वाले हैं तथा संसार की स्थिति के लिए शुद्ध सत्त्वमय मंगल विग्रह प्रकट करते हैं। बड़े आनन्द की बात है कि संसार को कष्ट देने वाला दुष्ट दैत्य मारा गया अब आपके चरणों की भक्ति के प्रभाव से हमें भी सुख शान्ति मिलेगी ॥ पृथ्वी ने कहा—

आप साक्षात् परम पुरुष हैं तथा माया से अनेक प्रकार के रूप धारण करते हैं इसलिए गुणमय जान पड़ते हैं, अपनी स्वरूप सत्ता में तो अधिभूत, अध्यात्म और अधिदैव सम्बन्धी अभिमान से उत्पन्न हुए राग द्वेषादि से सर्वथा रहित हैं। मैं आपकों नमस्कार करती हूँ।

प्रचेता गण वोले हे प्रभो! आप भक्तों के क्लेश दूर करने वाले है, हम आपको नमस्कार करते हैं आपके उदार गुण और नामों को वेदों ने समस्त कल्याणों की प्राप्ति का साधन बतलाया हैं, आपका वेग मन और वाणी के वेग से भी बढ़कर है, तथा आपका स्वरूप भी इन्द्रियों की गति से परे है। प्रजापति ने कहा—भगवन्! आपकी अनुभूति आपकी चित् शक्ति अगाध है। आप जीव और प्रकृति से परे, उनके नियन्ता औंर उन्हें सत्ता स्फूर्ति देने वाले हैं। जिन जीवों ने त्रिगुण मय सृष्टि को ही वास्तविक सत्य समझ रक्खा है, वे आपके स्वरूप साक्षात् कार करने में सर्वथा असमर्थ हैं क्योंकि आप तक किसी भी प्रमाण का पहूँच नहीं है आपकी कोई अवधि और सीमा नहीं है। आप स्वयं प्रकाश और परात्पर हैं। मैं आपको नमस्कार करता हूँ।

ब्रह्मा जी ने भगवान् नृसिंह की स्तुति करते हुए कहा—प्रभो आप अनन्त है आपकी शक्ति का पार कोई नहीं पा सकता। आपका पराक्रम विचित्र है और कर्म पवित्र हैं, यद्यपि गुणों के द्वारा आप लीला से ही पूर्ण विश्व का सृजन पालन और प्रलय करते हैं फिर भी आप उनसे कोई सम्बन्ध नहीं रखते, स्वय निर्विकार रहते हैं। मैं आपको नमस्कार करता हूँ। ( गजेन्द्र ने भगवान् की स्तुति करते

हुए कहा—) आप विश्व के कारण है आपको नमस्कार है फिर भी निष्कारण, तथा अद्भुत कारण है। आपको नमस्कार है। जैसे समस्त नदी झरने आदि का परम आश्रय समुद्र है। वैसे ही समस्त वेद और शास्त्रों का परम तात्पर्य आप ही हैं। आप मोक्ष रूप हैं सन्त जन आप ही का शरण ग्रहण करते हैं, अतः आपको नमस्कार करता हूँ। अक्रूर जी ने कृष्ण और बलराम जी को शेष तथा शेषशायी के रूप में देखकर नमस्कार किया। और कहा—

हे प्रभो! आप प्रकृति आदि समस्त कारणों के परम कारण हैं। आप ही अविनाशी पुरुषोत्तम नारायण हैं, तथा आपके ही नाभी कमल से उन ब्रह्माजी का आविर्भाव हुआ है, जिन्होंने इस चराचर जगत की सृष्टि की है मैं आपके चरणों में नमस्कार करता हूँ। श्रुत-देव ने भगवान् की स्तुति करते हुए कहा—हे प्रभो! जो लोग आत्म तत्त्व को जानने वाले है, उनके आत्मा के रूप में ही आप स्थित हैं और जो शरीर आदि को ही अपना आत्मा मान बैठे हैं उनके लिए आप अनात्मा को प्राप्त करने वाली मृत्यु के रूप में हैं। आप महतत्त्व आदि द्रव्य और प्रकृति रूप कारण के नियामक हैं आपकी माया आपकी दृष्टि पर पर्दा नहीं डाल सकती, किन्तु उसने दूसरों की दृष्टि को ढक रखा है। मैं आपको नमस्कार करता हूँ।

हे प्रभो! आपकी शक्ति अनन्त है आप ब्रह्मादि ईश्वर के भी परमेश्वर हैं। आप सबके आत्मा और सर्वस्वरूप हैं। आप अद्वितीय और केवल ज्ञान स्वरूप हैं। संसार के उत्पत्ति स्थिति, और संहार

के कारण भी आप ही हैं। श्रुतियों के द्वारा आप का ही वर्णन और अनुमान किया जाता है, आप समस्त विकारों से रहित स्वयं ब्रह्म है मैं आपको नमस्कार करता हूँ। ( देवताओं ने भगवान् श्री कृष्ण की स्तुति करते हुए कहा) प्रभो ! हम आपके चरण कमलों को प्रणाम करते हैं। केवल वाणी से ही नहीं, हमारी बुद्धि, इन्द्रिय, प्राण, मन और वचन सबके सब आपके चरणों में समर्पित हैं। केवल हम ही क्यों कर्म के विकट फन्दों से छूटने की इच्छा वाले जितने भी मुमुक्षु हैं, वे सभी अपने हृदय में अत्यन्त प्रेममय भक्ति भाव से आपके चरण कमलों की उपासना करते हैं।

कर्तास्य सर्गादिषु यो न वध्यते,
न हन्यते देहगतोऽपि दैहिकैः।
द्रष्टुर्न दृग्यस्य गुणैर्विदूष्यते,
तस्मै नमोऽसक्तविविक्त साक्षिणे ॥५।१९।१२॥

अर्थात् 'जो विश्व की उत्पत्ति-आदि में कर्ता होकर भी कर्तापन के अभिमान से नहीं बधते। शरीर में रहते हुए भी उसके धर्म ( भूख प्यास ) आदि के वशीभूत नहीं होते तथा द्रष्टा होने पर भी जिनकी दृष्टि दृष्य के गुण-दोषों से दूषित नहीं होती। उन असङ्ग एवं विशुद्ध साक्षिरूप भगवान् नारायण को नमस्कार है ॥

# भगवान् के पद कमल की वन्दना

(मंगलम्) नीलंघनं नीलयुतं सुनीलं नीलालकं नील मणीवनीलम्।
नीलाङ्ग शोभा नलिनीव नीलं तं नील वर्णं प्रणतोऽस्मि कृष्णम् ॥

श्री शुकदेव जी ने कहा सनकादिक मुनीश्वर नीरन्तर ब्रह्मानन्द में निमग्न रहा करते थे। जिस समय भगवान् कमल नयन के चरणारविन्द से मिली दुई तुलसी मञ्जरी के गन्ध से सुवासित वायु ने नासा रन्ध्रों से उनके अन्तःकरण में प्रवेश किया, उस समय वे अपने शरीर को सँभाल न सके और उस दिव्य गन्ध ने उनके मनमें भी क्षोभ पैदा कर दी ॥ ( कर्दम ऋषि ने भगवान् से कहा ) जिन लोगों की बुद्धि आपकी माया से मारी जाती है, वे ही इन तुच्छ क्षणिक विषय सुख के लिए आपके चरण कमलों का आश्रय लेते हैं, किन्तु स्वामिन्! आप तो उन्हें वे विषय भोग भी दे देते हैं, यद्यपि वे तो नरक में भी मिलते हैं।

( महाराज पृथु ने यज्ञ पुरुष भगवान् विष्णु से कहा )—हे पुण्य कीर्ति प्रभो ! आपके चरण कमलों के मकरन्द रूपी अमृतकणों को लेकर महापुरुषों के मुख से जो हवा निकलती है, उसमें इतनी शक्ति होती है कि वह तत्त्व के भूले हुए कुयोगियों को पुनः तत्त्व ज्ञान करा देती है। अतः मुझे यही वर दीजिये और कुछ नहीं।

पुनः राजा पृथु ने कहा प्रभो ! आप में माया के कार्य अहंकारादि का सर्वथा अभाव है। भगवन् मुझे तो आपके चरण कमलों का निरन्तर चिन्तन करने के सिवा सत्पुरुषों का और कोई प्रयोजन नहीं जान पड़ता है। मैं भी आपका भजन ही करना चाहता हूँ। आपने जो मुझ से कहा कि वर माँग, सो आपकी इस वाणी को तो मैं संसार के मोह में डालने वाली ही मानता हूँ।

राजा पृथु ने चरणधूलि की महिमा बताते हुए कहा—उन तपो-पूत ब्राह्मणों के चरणकमलों की धूलि को मैं आयु पर्यन्त अपने मुकुट में धारण करूँ क्योंकि उसे सदा शिर पर चढ़ाते रहने से मनुष्य के सारे पाप तत्काल नष्ट हो जाते हैं और सम्पूर्ण गुण उसकी सेवा करने लगते हैं। श्री सनत्कुमार जी बोले हे महाराज पृथु जी ! मधुसूदन भगवान् के चरण कमलों के गुणानुवाद में अवश्य ही आपकी अविचल प्रीति है। हर किसी को इसकी प्राप्ति होना बहुत कठिन है और प्राप्ति हो जाने पर यह हृदय के भीतर रहने वाले उस वासना रूप मल को सर्वथा नष्ट कर देती है जो किसी उपाय से जल्दी छूटता नहीं।

शुकदेव जी ने कहा—हे परीक्षित् भगवान् के चरणकमलों का धोवन परम मङ्गलमय हैं। उससे सारे जीवों के पाप ताप धुल जाते हैं। स्वयं देवादि देव महादेव सदाशिव ने अत्यन्त भक्ति भाव से उसे अपने शिर पर धारण किया था। आज वही चरणामृत धर्म के मर्मज्ञ राजा बली को प्राप्त हुआ। उन्होंने बड़े प्रेम से उसे अपने मस्तक पर रखा।

(श्री शुकदेव जी ने कहा)—हे परीक्षित् ! ब्रह्मा जी के कमण्डलु का जल विश्व रूप भगवान् के पाद प्रक्षालन से पवित्र होने के कारण उन गंगाजी के रूप में परिणत हो गया, जो आकाश मार्ग से गिर कर तीनों लोकों को पवित्र करती हैं, ये गंगा जी क्या हैं, साक्षात्, भगवान् की मूर्तिमान उज्ज्वल कीर्ति हैं। ( ब्रह्मा जी ने वामन् भगवान से कहा प्रभो ! )

जो मनुष्य सच्चे हृदय से कृपणता छोड़कर आपके चरणों के जल का अर्घ्य देता हैं और केवल दूर्वादल से भी आपकी सच्ची पूजा करता है, उसे भी उत्तम गति की प्राप्ति होती है फिर वली ने तो बड़ी प्रसन्नता से धैर्य और उत्साह पूर्वक आप को त्रिलोकी का दान कर दिया है। तब यह दुःख का भागी कैसे हो सकता है। ( तथा प्रह्लाद जी ने भी कहा)—हे शरणागत वत्सल प्रभो ! ब्रह्मा आदि लोक पाल तो आपके चरण कमलों का मकरन्द रस सेवन करने के कारण सृष्टि रचना शक्ति आदि अनेक विभूतियां प्राप्त करते हैं। हम लोग तो जन्म से ही खल और कुमार्ग गामी हैं, हम पर आपकी ऐसी अनुग्रह पूर्ण दृष्टि कैसे हो गयी, जो हमारे द्वारपाल ही आप बन गये। अवश्य आपकी अहैतुकी कृपा है। ( देवताओं ने भगवान् की स्तुति करते हुए कहा। )

हे कमल नयन प्रभु ! कुछ विरले लोग ही आपके समस्त पदार्थों और प्राणियों के आश्रय स्वरूप, रूप में पूर्ण एकाग्रता से अपना चित्त लगाते हैं। आपके चरण कमल रूपी जहाज का आश्रय लेकर इस

संसार सागर को बछड़े के खुर के गड्ढे के समान अनायास ही पार कर जाते हैं, क्यों न हो अब तक के सन्तों ने इसी जहाज से संसार सागर को पार किया है। परम प्रकाश स्वरूप परमात्मन्! आपके भक्त जन सारे जगत् के निष्कपट प्रेमी, सच्चे हितैसी होते हैं, वे स्वयं तो इस भयंकर कष्ट से पार करने योग्य संसार सागर को पार कर ही जाते हैं किन्तु औरों के कल्याण के लिये भी वे यहाँ आपके चरण कमलों की नौका स्थापित कर जाते हैं। वास्तव में सत्पुरुषों पर आपकी महान् कृपा है उनके लिए आप अनुग्रह स्वरूप ही हैं।

देवताओं ने कहा हे कमल नयन प्रभो! जो लोग आपके चरण कमलों का शरण नहीं लेते तथा आपके प्रति भक्ति भाव से रहित होने के कारण जिनकी बुद्धि भी शुद्ध नहीं हैं, वे अपने को झूठ मूठ मुक्त मानते हैं वास्तव में बद्ध ही हैं। वे यदि बड़ी तपस्या और साधना का कष्ट उठाकर किसी प्रकार उंचे से उंचे पद पर पहुँच जायें तो भी वहाँ से नीचे ही गिरते हैं। और सन्त पुरुष सदा से ही भगवान् के चरण कमलों का आश्रय लेते आये हैं भगवान् श्रीकृष्ण की कीर्ति परम पवित्र है। जो उनके चरण कमल रूपी नौका का आश्रय ले लेते हैं, उनके लिए यह भवसागर बछड़े के खुर के चिन्ह के समान हो जाता है, इसे पार करने में कुछ भी परिश्रम नहीं होता उन्हें पद पद पर परम पद का साक्षात्कार होता रहता है। (विपत्तियों से भरा पूरा यह संसार उन्हें कभी प्राप्त नहीं होता॥)

भगवान् श्री कृष्ण ने बलराम जी से कहा हे देव शिरोमणे! यों

तो बड़े बड़े देवता आपके चरण कमलों की पूजा करते हैं, परन्तु देखिये, तो ये वृक्ष भी अपनी डालियों से सुन्दर पुष्प और फलों की सामग्री लेकर आपके चरण कमलों में झुक रहे हैं। ( नमस्कार कर रहे हैं ) क्यों न हो इन्होंने अपने अज्ञान का नाश करने के लिए ही तो वृन्दावन धाम में वृक्ष योनि ग्रहण की है, इनका जीवन धन्य है। भगवान् ने इस प्रकार अपनी योग माया से अपने स्वरूप को छिपा रखा था। वे लीलायें करते जो ठीक ठीक गोप बालकों की सी ही मालूम पड़ती है, स्वयं भगवती लक्ष्मी जिनके चरण कमलों की सेवा में संलग्न रहती हैं, वे ही भगवान् इन ग्रामीण बालकों के साथ बड़े प्रेम से ग्रामीण खेल खेला करते थे। परीक्षित ! ऐसा होने पर भी कभी कभी उनकी ऐश्वर्यमयी लीलायें भी प्रकट हो जाय करती थी ।। ( गोपाङ्गनाओं ने कहा )—

भगवन् ! तुम्हारे चरण कमल से भी कोमल और सुन्दर हैं। जब तुम गौओं को चराने के लिये ब्रज से निकलते हो तब यह सोच कर कि तुम्हारे वे युगल चरणों में कंकड़, तिनके और कुश-काँटे गड़ जाने से कष्ट पाते होंगे, हमारा मन बेचैन हो जाता है, हमें बड़ा दुःख होता है। हे अन्तर्यामी एक मात्र तुम्ही हमारे सारे दुःखों को मिटाने वाले हो। तुम्हारे चरण कमल शरणागत भक्तों की समस्त अभिलाषाओं को पूर्ण करने वाले हैं। स्वयं लक्ष्मी जी भी उनकी सेवा करती हैं पृथ्वी के तो भूषण ही हैं। आपत्ति के समय एक मात्र उन्हीं का चिन्तन करना उचित है, जिससे सारी आपत्तियाँ कट जाती हैं।

कुञ्जविहारी तुम अपने वे परम कल्याण स्वरूप चरण हमारे वक्ष स्थल पर रख कर हृदय की व्याथा शान्त कर दो ॥ श्री शुकदेव जी ने कहा हे राजन् !

जिनके चरणकमलों का रज सेवन करने से भक्तजन तृप्त हो जाते हैं। जिनके साथ योग प्राप्त करके उसके प्रभाव से योगी जन अपने सारे कर्म बन्धनों को काट डालते हैं, विचारशील ज्ञानी जन जिनके तत्त्व का विचार करके तत्वस्वरूप हो जाते हैं तथा समस्त कर्म बन्धनों से मुक्त होकर स्वच्छन्द विचरते हैं। वे ही भगवान् अपने भक्तों की इच्छा से अपना चिन्मय विग्रह प्रकट करते हैं। अतः उनमें कर्म बन्धन की कल्पना ही कैसे हो सकती है। जिनके चरण कमलों की रज को सभी लोकपाल अपने किरीटों द्वारा सेवन करते है। ( अक्रूर जी ने गोष्ठ में भगवान् के चरण चिन्हों का दर्शन किया कमल, यव, अंकुशादि असाधारण चिन्हों द्वारा उनकी पहचान हो रही थी और उनसे पृथ्वी की शोभा बढ़ रही थी ॥

नाग्नजिती सत्या ने कहा भगवती लक्ष्मी, ब्रह्मा, शंकर और बड़े बड़े लोकपाल जिनके पद पंकज का पराग अपने शिर पर धारण करते हैं और जिन प्रभु ने अपनी बनाई हुई मर्यादा का पालन करने के लिए ही समय समय पर अनेकों लीला अवतार ग्रहण किया है। वे प्रभु मेरे किस धर्म, व्रत अथवा नियम से प्रसन्न होंगे। वे तो केवल अपनी कृपा से ही प्रसन्न हो सकते हैं। ( रूक्मिणी जी ने कहा ) भगवन् ! आप कहते हैं कि हमारा मार्ग स्पष्ट नहीं है और हम लौकिक

पुरुषों जैसा आचरण भी नहीं करते, यह बात निसन्देह सत्य है। क्योंकि जो ऋषि मुनि आपके पाद पद्मों का मकरन्द रस सेवन करते हैं, उनका मार्ग भी अस्पष्ट रहता है और विषयों में उलझे हुए नर पशु उसका अनुमान भी नहीं कर सकते। हे अनन्त ! आपके मार्ग पर चलने वाले आपके भक्तों के भी चेष्टायें प्रायः अलौकिक ही होती है, तब समस्त शक्तियों और ऐश्वर्यों के आश्रय आपकी चेष्टाएँ अलौकिक हों इसमें तो कहना ही क्या है ॥

पुनः ( रुक्मिणी जी ने कहा ) आप कहते हैं कि तुम और किसी राजकुमार का वरण करो—भगवन् ! आप समस्त गुणों के एक मात्र आश्रय हैं। बड़े-बड़े सन्त आपके चरण कमलों के सुगन्ध का बखान करते रहते हैं। उनका आश्रय लेने मात्र से लोग संसार के पाप तापों से मुक्त हो जाते हैं। लक्ष्मी उन्हीं में सदा निवास करती हैं। फिर आप बतलाइये कि अपने स्वार्थ और परमार्थ को भली भाँति समझने वाली ऐसी कौन सी स्त्री है, जिसे एक बार उन चरण कमलों का सुगंध सूघने को मिल जाय और फिर वह उनका तिरस्कार करके ऐसे लोगों को वरण करे जो सदा मृत्यु रोग, जन्म जरा आदि से युक्त है। कोई भी बुद्धिमती स्त्री ऐसा नहीं कर सकती।

हे कमल नाभ ! अगाध बोध सम्पन्न बड़े बड़े योगेश्वर अपने हृदय में आपके चरण कमलों का चिन्तन करते रहते हैं। जो लोग संसार के कुएँ में गिरे हुये हैं, उन्हें निकलने के लिए आपके चरण

कमल ही एकमात्र अवलम्बन हैं। प्रभो ! आप ऐसी कृपा कीजिये कि वह चरण कमल, घर गृहस्थी के काम करते रहने पर भी सदा सर्वदा हमारे हृदय में विराजमान रहें, हम एक क्षण के लिए भी उसे न भूले।

राजा वलि ने कहा हे प्रभो ! मुझपर ऐसी कृपा कीजिये कि मेरी चित्तवृत्ति आपके उन चरणकमलों में लग जाय, जिससे किसी की अपेक्षा न रखने वाले परमहंस लोग ढूँढा करते हैं और उनका आश्रय लेकर मैं इस घर गृहस्थी के अँधेरे कुएँ से निकल जाऊँगा। प्रभो ! इस प्रकार उन चरण कमलों की जो सारे जगत के एकमात्र आश्रय है, शरण लेकर शान्त हो जाऊँगा अकेला ही विचरण करूँगा। यदि कभी किसी का संग करना ही पड़े तो सबके परम हितैषी सन्तों का ही करूँगा। ( श्री श्रुतदेव ने कहा ) उस समय मन ही मन तर्क करने लगा कि मैं तो घर गृहस्थी के अंधेरे कुएँ में गिरा हुआ हूँ, अभागा हूँ मुझे भगवान् श्री कृष्ण का तथा उनके निवास स्थान ऋषि मुनियों का समागम कैसे प्राप्त हो गया। अहो इनके चरणों की धूलि ही समस्त तीर्थों को तीर्थ बनाने वाली है॥

भगवान् के शरण के बिना भय की निवृत्ति नहीं हो सकती। इसलिए तो आत्मा से अतिरिक्त अनात्म वस्तु में अभिनिवेश हो गया है, जीव यह मान बैठा है कि यह मैं हूँ, ऐसा क्यों हुआ इसलिये कि जीव भगवान् से विमुख होकर उनको भूल गया है, इस भूल का ही नाम अज्ञान है ( विपर्यय है )। परन्तु जीव भूला ही क्यों भगवान्

के माया के कारण, तब तो बुद्धिमान पुरुष को चाहिये कि माया से छूटने के लिये माया पति परमेश्वर की अनन्य भक्ति से उपासना करे और उन्हीं का भजन करे। परन्तु भजन की प्राप्ति तब होती है, जब गुरुदेव जी को ही अपना इष्टदेव बनावें। और परम प्रियतम आत्मा समझ कर उपासना करे।

( करभाजन मुनि ने कहा ) जो प्रेमी भक्त अपने प्रियतम भगवान् के चरण कमलों का अनन्य भाव से ( दूसरी भावनाओं, अस्थाओं, वृत्तियों, प्रवृत्तियों ) को छोड़ कर भजन करता है, उससे पहली बात तो यह है कि पाप कर्म होते ही नहीं। परन्तु यदि कभी किसी प्रकार हो भी जायँ तो परम पुरुष भगवान् श्री हरि उसके हृदय में बैठ कर सब धोकर बहा देते हैं, उसके हृदय को शुद्ध कर देते हैं। उद्धव जी ने कहा हे कमल नयन ! आप विश्वेश्वर हैं। आपके ही द्वारा सारे संसार का नियमन होता है इसी से सार असार विचार में चतुर मनुष्य आपके आनन्द वर्षीचरण कमलों का शरण लेते हैं, अनायास ही सिद्धि प्राप्त कर लेते हैं, आप की माया उनका कुछ नहीं बिगाड़ सकती क्योंकि उन्हें योग साधन और कर्मानुष्ठान का अभिमान नहीं होता। परन्तु जो आपके चरणों का आश्रय नहीं लेते वे योगी और कर्मी अपने साधन के घमण्ड से फूल जाते हैं, अवश्य ही आपकी माया से उनकी मति हर ली है॥

सूतजी ने कहा कि वर्णाश्रम के अनुकूल आचरण, तपस्या, और अध्ययन आदि के लिए जो बहुत बड़ा परिश्रम किया जाता है, उसका

फल है केवल यश अथवा लक्ष्मी प्राप्ति परन्तु भगवान् के गुण, लीला, नाम अदि का श्रवण कीर्तन आदि तो उनके श्री चरण कमलों की अविचल स्मृति प्रदान करता है। श्री उद्धव जी ने कहा प्रभो ! आप सबके हितैषी सुहृद हैं। आप अपने अनन्य शरणागत बलि आदि सेवककों के अधीन हो जांय यह आपके लिए कोई आश्चर्य की बात नहीं है। क्योंकि आपने रामावतार ग्रहण करके वानरों से भी मित्रता का निर्वाह किया। यद्यपि ब्रह्मा आदि लोकेश्वर भी अपने दिव्य किरीटों को आपके चरण कमल रखने की चौकी पर रगड़ते रहते हैं॥ ११।२९॥

ध्येयं सदा परिभवघ्नमभीष्ट दोहं,
तीर्थास्पदं शिव विरञ्चिनुतं शरण्यम्।
भृत्यार्तिहं प्रणत पाल भवाब्धि पोतं,
वन्दे महापुरुषते चरणारविन्दम्॥ ११।५।३३॥
त्यक्त्वासुदुस्त्यज सुरेप्सित राज्यलक्ष्मी,
धर्मिष्ठ आर्यवचसा यदगादरण्यम्।
मायामृगं दयितयेप्सित मन्वधावद्,
वन्दे महापुरुष ते चरणारविन्दम्॥११।५।३४॥

कलियुग में भगवान की वन्दना इस प्रकार करना चाहिये। हे प्रभो ! आप शरणागतों के रक्षक हैं। आपके चरणारविन्द सदा सर्वदा ध्यान करने योग्य है, माया मोह के कारण होने वाले सांसारिक पराजयों का अन्त करने वाले तथा भक्तों को समस्त अभिष्ट वस्तुओं का दान कर देने वाले कामधेनु स्वरूप हैं। वे तीर्थों को भी तीर्थ

बनाने वाले स्वयं परम तीर्थ रूप हैं, शिव ब्रह्मा आदि बड़े बड़े देवता उन्हें नमस्कार करते हैं। जो कोई उनकी शरण में आ जाय, उसे स्वीकार कर लेते हैं, सेवकों की समस्त अर्ति और विपत्ति के नाशक तथा संसार सागर से पार जाने के लिए जहाज है। हे महापुरुष मैं आपके उन्हीं चरणारविन्दों की वन्दना करता हूँ। भगवन् आपके चरण कमलों की महिमा कौन कहे ! रामावतार में अपने पिता दशरथ जी के वचनों से देवताओं के लिए भी वाञ्छनीय और दुस्त्यज राज्य लक्ष्मी को छोड़कर आपके चरण कमल वन वन घूमते फिरे। सचमुच आप धर्म निष्ठा की सीमा है। हे महापुरुष अपनी प्रेयसी सीता जी के चाहने पर जान बूझकर आपके चरण कमल माया मृग के पीछे दौड़ते रहे, सचमुच आप प्रेम की सीमा हैं। प्रभो ! मैं आपके उन्ही चरण कमलों की वन्दना करता हूँ।

---

एकोऽपि कृष्णस्य कृतप्रणामो,
दशाश्वमेधाऽवभृथेन तुल्यः।
दशाश्वमेधी पुनरेऽपिजन्म-
कृष्ण प्रणामी न पुर्नभवाय ॥

अर्थात् जिसने एक वार भी भगवान् श्री कृष्ण चन्द्र को प्रणाम किया उसको दश अश्वमेध यज्ञ के अन्त में 'अवभृथ' स्नान के बराबर फल प्राप्त हुआ। दश अश्वमेध यज्ञ करने वाला फिर संसार में जन्म लेता है। किन्तु श्री कृष्ण को प्रणाम करने वाले का फिर संसार में जन्म नहीं होता। सदा के लिए मुक्त हो जाता है।



# श्री रामचन्द्र जी की भक्ति की महिमा

(मंगलम्) नीलाम्बुजश्याम तनुं सतां गतं,
सीता पतिं यज्ञ पतिं जगत्पतिम् ।
निष्किञ्चनानां परमं च सद्गतिं,
श्रीरामचन्द्रं प्रणमामि मे गतिम् ।।

पराम्बा भगवती पार्वती जी ने सदाशिव आशुतोष शंकर जी से पूछा—हे प्रभो ! भगवान् श्री रामचन्द्र जी की विशुद्ध भक्ति संसार-सागर से पार जाने के लिये सुदृढ़ नौका है, परन्तु मेरे मन में एक संका है उसे आप दूर करें। भगवान् श्री राम ने परमात्मा परब्रह्म हो कर भी सीता के लिये रुदन किया इसका क्या कारण है। शिव जी ने कहा भगवान् राम ने जान बुझ कर ही नर लीला की है अज्ञान से नहीं—जैसे सूर्य में अन्धकार नहीं होता है उसी प्रकार श्री राम में अज्ञान नहीं हो सकता, अज्ञानी लोग ही अज्ञान वश उनको अज्ञानी मानते हैं। इत्यादि ।। श्री राम की भक्ति के सम्बन्ध में ब्रह्मा जी ने कहा है ।।

अतस्त्वत्पादकमले भक्तिरेव सदास्तुमे ।
संसारामयतप्तानां भेषजं भक्तिरेव ते ।।

भगवन् ! आपके चरण कमलों में सदा मेरी 'भक्ति' बनी रहे। क्योंकि संसार रोग के रोगियों के लिये आपकी भक्ति ही एक मात्र महौषधि है।

( अहल्या जी ने भी कहा है कि )

देव मे यत्र कुत्रापि स्थिताया अपि सर्वदा ।
त्वत्पादकमले सक्ता भक्तिरेव सदास्तु मे ॥

मैं जहाँ कहीं भी रहूँ सदा सर्वदा आपके चरणों में मेरी आसक्ति पूर्ण 'भक्ति' बनी रहे ।

( नारद जी ने भी कहा है कि )

त्वत्पाद भक्ति युक्तानां विज्ञानं भवति क्रमात् ।
तस्मात्त्वद्भक्ति युक्तास्तेमुक्ति भाजास्त एव हि ॥
अहंत्वत्भक्तभक्तानां तद्भक्तानां च किंकरम् ।
अतो मामनुगृह्णस्व मोह्यस्व न मां प्रभो ॥

अ० रा० वा २९।३० ।

हे प्रभो ! आपके चरण कमलों की भक्ति से युक्त पुरुषों को ही क्रमशः ज्ञान की प्राप्ति होती है । अतः जो पुरुष आपकी भक्ति से युक्त है वही वास्तव में मुक्ति का पात्र है । मैं आपके भक्तों के भक्त और उनके भी भक्तों के दास हूँ । अतः आप मुझे मोहित न करके अनुग्रह कीजिये ॥ भगवान् श्री राम ने स्वयं भी 'भक्तिमती' शवरी को भक्ति का उपदेश करते हुए कहा है । हे शवरि !

पुंस्त्वे स्त्रीत्वे विशेषो वा जातिनामाश्रमादय ।
न कारणं मद्भजने भक्तिरेव हि कारणम् ॥
यज्ञदानतपोभिर्वा वेदाध्ययन कर्मभिः ।
नैवद्रष्टुमहं शक्यो मद्भक्ति विमुखैः सदा ॥

भाव यह है कि भगवान् श्री रामचन्द्र जी ने शवरी से कहा—मेरी भक्ति करने में पुरुष तथा स्त्री का भेद और जाति, नाम, आश्रम ये कोई भी कारण नहीं है। जो मेरी 'भक्ति' से विमुख हैं, वे यज्ञ, दान, तप, वेदाध्ययन आदि किसी भी कर्म से मुझे कभी नही देख सकते। हे शवरि ! मैं संक्षेप से अपनी 'भक्ति' के साधनों का वर्णन करता हूँ सुनो ! प्रथम भक्ति सत्संग है। दूसरी भक्ति भगवान के जन्मों की कथा कीर्तन करना है। ३. भगवान् के गुणों की चर्चा करना तीसरी भक्ति है। ४. गीता उपनिषदादि भगवान् के वाक्यों की व्याख्या करना चौथी भक्ति है। ५. अपने गुरुदेव की निष्कपट होकर भगवत् बुद्धि से सेवा करना पाँचवी 'भक्ति' है ६. पवित्र स्वभाव यम, नियम आदि का पालन तथा मेरी पूजा में सदा प्रेम होना छठी 'भक्ति है। ७. मेरे मंत्र की साङ्गोंपाङ्ग उपासना करना सातवीं 'भक्ति' कहलाती है। ८. मेरे भक्तों का मुझसे भी अधिक पूजा करना, समस्त प्राणियों में मेरी भावना करना, वाह्य पदार्थों से वैराग्य करना और शमदमादि सम्पन्न होना, यह मेरी आठवीं 'भक्ति' कहलाती है। यथाशक्ति भगवत् तत्त्व पर विचार करना यह नवमी 'भक्ति' कहलाती है। जिस किसी में यह नवविधा 'भक्ति' होती है वह स्त्री हो या पुरुष अथवा पशु, पक्षी आदि कोई भी क्यों न हो उसमें प्रेम लक्षणा 'भक्ति' का आविर्भाव हो जाता है। भक्ति के उत्पन्न होने मात्र से ही मेरे स्वरूप का अनुभव हो जाता है और उसकी उसी जन्म में निःसन्देह मुक्ति हो जाती हैं। अतः यह सिद्ध

हुआ कि मोक्ष का साधन भक्ति ही है। 'भक्ति' के उपरोक्त नौ साधनों में से जिसमें पहला भी साधन हो जाता है, उसे क्रमशः ये सभी साधन आ जाते हैं। तब उसे 'भक्ति' तथा मुक्ति का प्राप्त होना निश्चित है। शवरी तूँ मेरी भक्ति से युक्त है इसलिए तेरे पास आया हूँ। अब यह मेरा दर्शन होने से तेरी मुक्ति हो जायगी इसमें सन्देह नहीं है ( शंकर जी ने पार्वती जी से कहा हे देवी ) भक्तवत्सल जगन्नाथ श्री राम के प्रसन्न होने पर क्या दुर्लभ है—देखो उनकी कृपा से नीच जाति में उत्पन्न शवरी ने भी मोक्ष पद प्राप्त कर लिया फिर श्री राम का ध्यान करने वाले पुण्य जन्मा ब्राह्मण आदि मुक्त हो जायें तो इसमें क्या आश्चर्य है। निसन्देह राम की भक्ति ही मुक्ति है। अरे लोगों श्री रामचन्द्र जी की 'भक्ति' ही मोक्ष देने वाली है, अतः कामधेनु रूप उनके चरण युगलों की उत्सुकता से सेवन करो हे बुद्धिमान लोगों ! इस विविध विज्ञान लताओं और मंत्र विस्तार को अत्यन्त दूर रखकर श्री शंकर जी के हृदय धाम में शोभा पाने वाले श्याम शरीर श्री भगवान् राम का अत्यधिक भजन करो। ( इसी प्रकार सुग्रीव जी ने भगवान् श्री रामचन्द्र जी की 'भक्ति' की प्राप्ति के लिये प्रार्थना करते हुए कहा )—

त्वत्पाद पद्मार्पित चित्तवृत्ति, स्त्वन्नाम सङ्गीत कथासुवाणी।
त्वद्भक्त सेवा निरतौकरौमे, त्वदङ्गसङ्ग लभतां मदङ्गम्॥
त्वन्मूर्ति भक्तान् स्वगुरूं च चक्षुः, पश्यत्वजस्त्रं स श्रृणोतु कर्णः।
त्वज्जन्म कर्माणि च पाद युग्मं, व्रजत्वजस्त्रं तव मन्दिराणि॥
अङ्गानिते पादसरोजमिश्र, तीर्थानि विभ्रत्वहिशत्रुकेतो।

शिरस्त्वदीयं भव पद्मजाद्यैः, जुष्टं पदं रामनामस्त्वजस्त्रम् ।।

अ० कि० १।९१।९२।९३ ।

अर्थात् हे प्रभो ! मेरी चित्तवृत्ति सदा आपके चरण कमलों में लगी रहे। वाणी आपके नाम कीर्तन में लगी रहे। 'कथा और कीर्तन करती रहे। हाथ सदा आपके भक्तों की सेवा में लगा रहें मेरा शरीर आपके चरण स्पर्श द्वारा सदा आपका अङ्ग सङ्ग करता रहे, मेरे नेत्र सर्वदा आपकी मूर्ति का, आपके भक्तों तथा अपने गुरु का दर्शन करते रहें। कान निरन्तर अवतारों की लीलाओं का श्रवण करें। मेरे पैर सदा आपके मन्दिर की यात्रा करते रहें। हे गरुड़ध्वज मेरा शरीर आपके चरण रज से युक्त तीर्थोदक को धारण करे। मेरा शिर निरन्तर आपके उन चरणों में प्रणाम किया करे जिनको ब्रह्मादिदेवगण भी सदा सेवन करते हैं।। ( नारद जी ने श्री राम चन्द्र जी की स्तुति करते हुए कहा )—

हे राम जी जो लोग आपकी पूजा में तत्पर रहते हैं, आपके कथामृत का पान करते रहते हैं तथा आपके भक्तों का सङ्ग करते रहते हैं उनके लिए यह संसार समुद्र के समान दुस्तर होने पर भी गौखुर के समान तुच्छ हो जाता है। ( अर्थात् अनायास ही पार कर लिया जाता है )। इसी प्रकार ब्रह्मा जी ने भी भगवान् श्री रामचन्द्र की स्तुति किया। और कहा—

राम ! आप मेरे प्रभु हैं और मेरे सम्पूर्ण प्रार्थित कार्यों को पूर्ण करने वाले हैं। आप देश काल आदि ( मान ) से रहित हैं। नारायण

स्वरूप अखिल विश्व को धारण करने वाले हैं, भक्ति से प्राप्त होने वाले हैं। आपके स्वरूप का ध्यान किए जाने पर संसार भय को दूर करने वाले और योगाभ्यास से शुद्ध दुए चित्त में विहार करने वाले हैं। आप इस लोक परम्परा के आदि और अन्त ( अर्थात् उत्पत्ति और प्रलय के स्थान हैं ) सम्पूर्ण लोकों के महेश्वर हैं, आप किसी भी लौकिक प्रमाणों से जाने नहीं जा सकते। आप भक्ति और श्रद्धा सम्पन्न पुरुषों द्वारा ही भजन किए जाने योग्य हैं। ऐसे नील कमल के समान श्याम सुन्दर आप श्री रामचन्द्र की मैं वन्दना करता हूँ ।। ( भगवान् सदाशिव ने श्री राम जी की स्तुति करते हुए कहा—

तत्त्वं न जानन्ति परात्मनस्ते, जनाः समस्तास्तव माययातः ।
त्वद्भक्त सेवामलमानसानां, विभाति तत्त्वं परमेकमैशम् ।।
ब्रह्मादयस्ते न विदुः स्वरूपं, चिदात्मतत्त्वं वहिरर्थभावाः ।
ततो बुधस्त्वामिदमेव रूपं, भक्त्या भजन् मुक्ति मुपैत्य दुःखः ।।
अहं भवन्नाम गृणन् कृतार्थो, वसामि काश्यामनिशंभवान्या ।
मुमूर्षु माणस्य विमुक्तयेऽहं, दिशामिमन्त्रंतव 'रामनाम' ।।

अ० यु० स० १५।६०।६१।६२।

हे राम ! आपकी माया से मोहित होने के कारण सब लोग आपके परमात्म स्वरूप का तत्त्व नहीं जानते। अतः जिनका अन्तःकरण आपके भक्तों की सेवा से निर्मल हो गया है उन्हीं को आपका अद्वितीय ईश्वर रूप भासता है। जिनकी वाह्य पदार्थों में सत्य बुद्धि है वे ब्रह्मा आदि भी आपके चित् स्वरूप को नहीं जानते। फिर

औरों की तो बात ही क्या है। अतः बुद्धिमान् पुरुष इस श्याम सुन्दर स्वरूप से ही आपका भक्तिपूर्वक भजन करके दुःखों से पार होकर, मोक्ष प्राप्त कर लेते हैं। प्रभो! आपके नामोच्चारण से कृतार्थ होकर मैं अहर्निश पार्वती जी के साथ काशी में रहता हूँ। और वहाँ मरणासन्न जीवों को उनके मोक्ष के लिए आपके रामनाम तारक 'मन्त्र' का उपदेश करता हूँ॥ ( इसी प्रकार तुलसी कृत रामायण में भी शवरी से श्री रामचन्द्र जी कहते हैं—हे शवरि! )

कह रघुपति सुनु भामिनि बाता। मानहु एक भगति कर नाता॥
जाति पाँति कुल धर्म बड़ाई। धन बल परिजन गुन चतुराई॥
भगति हीन नर सोहई कैसा। बिनु जल वारिद देखिय जैसा॥
नवधा भक्ति कहहु तोहिं पाहीं। सावधान सुनु धरु मनमाहीं॥
प्रथम भगति सन्तन्ह कर संगा। दूसरि रति मम कथा प्रसंगा॥

गुरु पद पंकज सेवा, तीसरि भगति अमान।
चौथी भगति मम गुन गन, करई कपट तजि गान॥

पंचम भजन सो वेद प्रकाशा। मंत्र जाप मम दृढ़ विश्वासा॥
छठ दम शील विरति बहु करमा। निरत निरन्तर सज्जन धरमा॥
सातवँ सम मोहि मय जग देखा। मोतें सन्त अधिक करि लेखा॥
आठवँ जथा लाभ सन्तोषा। सपनेहुँ नहिं देखइ पर दोषा॥
नवम सरल सब सन छल हीना। मम भरोस हियँ हरषन दीना॥
नव महुं एकऊ जिन्ह के होई। नारि पुरुष सचराचर कोई॥
सोई अतिशय प्रिय भामिनि मोरे। सकल प्रकार भगति दृढ़ तोरे॥
जोगी वृंद दुरलभ गति जोई। तो कहुँ आजु सुलभभइ सोई॥
मम दरशन फल परम अनूपा। जीव पाव निज सहज सरूपा॥

## श्री राम स्तवनम्

रामं नीलघनश्यामं पीतकौसेय वाससम् ।
चापवणधरंदेवमवधेशं नतोस्म्यहम् ।।
किरीटिनं कुण्डलिनं कौस्तुभेन सुशोभितम् ।
भक्तवत्सल देवेशं रामचन्द्रं नतोऽस्म्यहम् ।।
निलाम्बुजसमनेत्रे सहस्त्रेन्दु समंमुखम् ।
लक्षेन्दुसमसौन्दर्यं तन्नमामि रघुत्तमम् ।।
तुलसीवनमालां च वक्षसि समलंकृतम् ।।
सुस्मितवदनं देवं तन्नमामि रमापतिम् ।।
मुनिवेष धरं दिव्यं सीता सौमित्री संयुतम् ।
दण्डकारण्य गमनं तन्नमामि जगत्पतिम् ।।
राघवं जानकीनाथं रघुवंश विभूषणम् ।
सच्चिदानन्द रूपं तं प्रणमामि निरन्तरम् ।।
पतितोद्धारकारूण्यं पाप पुञ्ज विनाशकम् ।
मायामानुषरूपं च तन्नमामि सतांगतिम् ।।
श्री रामचन्द्रं रघुवंश नाथं, परात्परं निर्मलमादिदेवम् ।
विभुंसदानन्दमयं निरामयं, श्री रामचन्द्रं प्रणमामि नित्यम् ।।

---

न धनं न जनं न सुन्दरीं, कवितां वाजगदीश कामये ।
मम जन्मनि जन्मनीश्वरे, भवतात् भक्तिरहैतुकीत्वयि ।।

अर्थात् भगवान् का भक्त कहता है—न धन चाहिये न जन, न सुन्दरी स्त्री न तो सुन्दर कविता ( मान प्रतिष्ठा ) चाहिये । हे भगवन् ! जन्म. जन्म तक आप की अहैतुकी भक्ति वनी रहै ।

# सुप्रभातम्

श्री गणेश प्रातः स्मरणम्

प्रातर्भजाम्यभयदं खलुभक्तशोक, दावानलं गणविभुं वरकुञ्जरास्यम् ।
अज्ञानकाननविनाशन हव्यवाह, मुत्साहवर्द्धनमहं सुतमीश्वराय ॥ १॥

श्री विष्णो प्रातः स्मरणम्

त्रैलोक्यचैतन्यमयादि देव, श्रीनाथविष्णो भवदाज्ञयैव ।
प्रातः समुत्थाय तव प्रियार्थं, संसारयात्रामनुवर्तयिष्ये ॥ २ ॥

विविध कार्य के लिए स्मरण

औषधेचिन्तयेद्विष्णुं, भोजने च जनार्दनम् ।
शयने पद्मनाभं च विवाहे च प्रजापतिम् ॥ ३ ॥
युद्धे चक्रधरंदेवं, प्रवासे च त्रिविक्रमम् ।
नारायणं तनुत्यागे, श्रीधरं प्रियसङ्गमे ॥ ४ ॥
दुःस्वप्नेषु च गोविन्दं, संकटे मधुसूदनम् ।
कानने नरसिंहं च, पावके जलशायिनम् ॥ ५ ॥
जलमध्ये वराहं च, पर्वते रघुनन्दनम् ।
काननेवामनं चैव, सर्वकार्येषु माधवम् ॥ ६ ॥
एतानि विष्णुनामानि, प्रातरुत्थाय यः पठेत् ।
सर्व पाप विनिर्मुक्तो, विष्णुलोकं स गच्छति ॥ ७ ॥

संकट नाश के लिए

हरं हरिं हरिश्चन्द्रं, हनुमन्तं हलायुधम् ।
पञ्चकं वै स्मरेन्नित्य, घोरसंकटनाशनम् ॥ ८ ॥

आपन्निवारणार्थं

प्रभाते यस्स्मरेन्नित्यं दुर्गादुर्गाक्षरद्वयम् ।
आपदस्तस्य नश्यन्तितमसूर्योदये यथा ॥ ९ ॥

आयु प्राप्ति के लिए

अश्वत्थामा बलिर्व्यासो, हनुमाश्चविभीषणः ।
कृपः परशुरामश्च सप्तै ते चीरजीविनः ॥ १० ॥

सप्तैतान् स्मरेन्नित्यं मार्कण्डेय मथाष्टमम् ।
जीवेत् वर्षं सतंसाग्रं सर्वव्याधिविवर्जितम् ॥ ११ ॥

कलिनाशकम्

कर्कोटकस्य नागस्य दमयन्त्यानलस्य च ।
ऋतुपर्णस्य राजर्षे कीर्तनं कलिनाशनम् ॥ १२ ॥

नष्ट वस्तु प्राप्ति के लिए

कार्तवीर्यार्जुनो नाम राजा बाहुसहस्रवान् ।
यस्य संकीर्तयेन्नाम कल्य उत्थाय मानवः ।
न तस्यवित्तनाशस्यान्नष्टं च लभते पुनः ॥ १३ ॥

वस्तु चोरी से रक्षा

तिस्त्रोभार्याकफल्लस्यदायिनीमोहिनी सती ।
तासां स्मरण मात्रेण चौरो गच्छति निष्फलः ॥ १४ ॥

सर्पभय नाशार्थ

सर्पापसर्प भद्रं ते दूरं गच्छ महाविषः ।
जन्मेजयस्य यज्ञान्ते आस्तिकः वचनस्मर ॥ १५ ॥

सुख शयनार्थ

जलेरक्षतु वाराह स्थलेरक्षतु वामनः ।
अटव्यां नारसिंहश्च सर्वतोऽवतु केशव ॥ १७ ॥

क्लेश क्षयार्थं

कृष्णाय वासुदेवाय हरये परमात्मने ।
प्रणतः क्लेशनाशाय गोविन्दाय नमोनमः ॥ १८ ॥

भोजन प्राप्त्यर्थ

गच्छ गौतम शीघ्रं च ग्रामेषु नगरेषु च ।
आसनं भोजन चैव रथानं मे परिकल्पय ॥ १९ ॥

॥ इति सुप्रभातम् ॥

## द्वितीय खण्ड

# शिवरात्रि व्रतकथा और महात्म्य

### मंगलम्

नमः शिवाय शान्ताय शुद्धाय शूलधारिणे।
नमस्ते शक्तियुक्ताय मंगलाय च वै नमः॥

ब्रह्माजी ने नारदजी से कहा—हे नारद ! शिवजी के असंख्य व्रत हैं। भुक्ति और मुक्ति दोनों को देते हैं। उन व्रतों को अवश्य करना चाहिये। निम्नांकित व्रत अवश्य सिद्धिप्रद हैं। ये १२ व्रत शिवजीको अतिप्रिय हैं। अष्टमी, दोनों पक्ष की एकादशी, दोनों पक्ष की त्रयोदशी, दोनों चतुर्दशी, एक महीने में जितने सोमवार पड़े, ये सब मिलकर १२ व्रत हैं। अष्टमी को फलाहार करे, एकादशी को निर्जला व्रत करे। दोनों त्रयोदशी में एक बार भोजन करे। कृष्ण पक्ष की एकादशी को एक भुक्त व्रत करे। शुक्ल पक्ष के चतुर्दशी को भी एक भुक्त व्रत करे। कृष्ण पक्ष की चतुर्दशी को निर्जला व्रत करे। दिन एवं रात के सभी पहरों में शिवजी की पूजा करे। सोमवार को शक्ति सहित शिव की पूजा करे। उपरोक्त व्रतों में शिवजी के भक्तों को भोजन देवे। शक्ति के अनुसार दान देवे। इन व्रतों में जो मनुष्य एक भी व्रत नहीं करता, उस पतित के ऊपर शिवजी कभी प्रसन्न नहीं होते। वह मनुष्य दोनों लोकों में दुःखी रहता है। उपरोक्त व्रतों में यदि महीने में एक भी व्रत करता है, वह भी उत्तम है।

ब्रह्माजी ने कहा—हे नारद ! चार चीजें भुक्ति और मुक्ति देनेवाली हैं—रुद्र जाप, शिवपूजा, शिव का व्रत तथा काशी में मरना। ये चारों शिवजी को परमप्रिय हैं तथा संसार में मनुष्य को बड़ा सुख देनेवाले हैं। उपरोक्त व्रतों में शिवरात्रि का सबसे अधिक महत्त्व है।

